# BAHASA INDONESIA

# भाषा इंडोनेशिया

## नागरी लिपि में



चन्द्र दत्त पालीवाल
Drs. CHANDRA DUTT PALIWAL

नागरी लिपि परिषद्
19, राजघाट कालोनी
नई दिल्ली-110002

प्रकाशक : मंत्री
नागरी लिपि परिषद्
19, राजघाट कालानी
राजघाट, नई दिल्ली-110002

संस्करण : प्रथम, अप्रैल 1975

मूल्य : रु० 20.00

मुद्रक : राजेश प्रिंटिंग प्रेस
बहादुरगढ़ रोड
दिल्ली-110006

# दो शब्द

ऋषि विनोबा के मार्गदर्शन द्वारा हमने पिछले दो वर्षों में नागरी को भारतीय तथा एशिया की भाषाओं के लिए एक अतिरिक्त लिपि के रूप में प्रचार करने का प्रयास किया है। इन भाषाओं की विशिष्ट लिपियाँ तो अपने-अपने क्षेत्र में चलती रहेंगी। परन्तु भारतीय तथा एशियाई भाषाओं के व्यापक प्रचार के लिए यह आवश्यक है कि उनका ज्ञान नागरी लिपि द्वारा उपलब्ध कराया जाय। इसी दृष्टि से नागरी लिपि परिषद् के प्रयत्न से चीनी और जापानी भाषाओं को नागरी लिपि में सीखने के लिए उपयोगी पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं।

अब हम भाषा इंडोनेशिया को नागरी के द्वारा सिखाने के लिए डॉ० चन्द्र दत्त पालीवाल की पुस्तक 'भाषा इंडोनेशिया' प्रस्तुत कर रहे हैं। जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय में भाषा इंडोनेशिया के प्राध्यापक डॉ० पालीवाल ने एक पाठ्य पुस्तक के रूप में इसकी रचना की है। वे जाकार्त्ता स्थित इंडोनेशिया विश्वविद्यालय में लगभग 5 वर्ष इस भाषा का गहरा अध्ययन कर चुके हैं। इसलिए नागरी लिपि परिषद् ने यह कार्य उन्हें सौंपा तथा उन्होंने इसे सहर्ष स्वीकार किया। इसके लिए हम उनके आभारी हैं।

हमें पूरी आशा है कि डॉ० चन्द्र दत्त पालीवाल द्वारा लिखित यह पुस्तक संसार के एक विशिष्ट भाषा-परिवार का प्रतिनिधित्व करने में सफल होगी तथा भारतीयों के लिए उनके निकटतम पड़ोसी देशों से आदान प्रदान का माध्यम बन सकेगी।

राजघाट,
नई दिल्ली-110002
दिनांक : 21 मार्च, 1977

अध्यक्ष
नागरी लिपि परिषद

# अपनी बात

प्रस्तुत पुस्तक भाषा इंडोनेशिया (बाहासा इंडोनेसिया) मेरे अध्ययन एवं अध्यापन का परिणाम है, जो केवल मलय-पोलीनेशियाई भाषा परिवार की एक प्रमुख भाषा, भाषा इंडोनेशिया के अध्ययन के लिये एक प्रयोग मात्र है. इस पुस्तक में स्वाध्याय के लिये लिखी गई कई पुस्तकों का भी सहारा लिया गया है. वास्तव में भारत में मलय-पोलीनेशियाई परिवार की प्रधान भाषा, भाषा इंडोनेशिया तथा अन्य एशियाई भाषाओं का अध्ययन अभी तक आरम्भिक अवस्था में ही है. संसार के सभी बड़े-बड़े विश्वविद्यालयों में एक विशिष्ट परिवार की भाषा होने के कारण तथा एक महत्त्वपूर्ण विकासशील देश का राष्ट्र भाषा होने के कारण भी विश्व के सभी देशों ने दक्षिण-पूर्व एशिया का अध्ययन करने के लिये भाषा इंडोनेशिया को समुचित स्थान दिया है. खेद एवं आश्चर्य का विषय है, कि जितना गहरा परिचय भारतीयों को दक्षिण-पूर्व एशिया के प्रधान देशों—ब्रह्मा, स्याम (थाईलैंड). काम्बोज देश (कम्बोडिया), लाओस, चम्पा (वियतनाम) मलेशिया, फ़िलीपीन एवं इंडोनेशिया (भारतीय पूर्वी द्वीप समूह) से प्राचीन काल में था, उससे कहीं कम परिचय भारतीयों को इन विकासशील देशों से आज है. सदियों की गुलामी के कारण तथा पश्चिमी देशों की सभ्यता एवं भाषाओं के अन्धानुकरण के कारण दक्षिण-पूर्व एशिया की सबसे महत्त्वपूर्ण भाषा इंडोनेशिया का ज्ञान अथवा किसी भी एशियाई भाषा का अच्छा ज्ञान अब तक इस देश में बहुत आवश्यक नहीं माना जाता, परन्तु इसमें सन्देह नहीं, कि इन विकासशील देशों ने अपनी सांस्कृतिक धरोहर एवं गौरव की सुरक्षा तथा उत्थान के लिये अपने देशों की भाषाओं को ही, चाहे वे किसी रूप में हों, राष्ट्र-भाषाओं के उच्च पदों पर आसीन कर दिया है और वे सभी भाषायें अपने गौरवपूर्ण पदों पर प्रतिष्ठित होकर निरन्तर प्रगति के मार्ग पर अग्रसर हैं, परन्तु भारत की अवस्था कुछ और ही है, यही वह देश है,

जो युगों-युगों से विशाल महाद्वीप एशिया को एक सांस्कृतिक सूत्र में बाँधे रहा तथा आज युद्धों एवं विनाश के इस युग में भी एशिया की ही संस्कृति विश्व को शान्ति का सन्देश दे सकती है, अन्यथा विश्व सभ्यता प्रलय के द्वार पर खड़ी है. विज्ञान के दुरुपयोग ने मानव को पशु बना दिया है. भौतिक सभ्यता ने मानवीय जीवन के मूल्यों को खो दिया है, परन्तु आज भी मानवीय सभ्यता का एकमात्र आधार अहिंसा एवं शान्ति का सन्देश है, जो सर्व प्रथम भारत की ही सांस्कृतिक देन है.

भारत युगों-युगों से एशिया को एक सांस्कृतिक सूत्र में बाँधे रहा, उसका एकमात्र कारण उसकी महान् साहित्यिक एवं सांस्कृतिक परम्पराएं तथा उनका माध्यम देव भाषा संस्कृत ही थी, परन्तु सदियों की पराधीनता के बाद इस देश में आधुनिकता शब्द का अर्थ ही पश्चिमी सभ्यता का प्रतीक बना और भारत ने सन् 1947 में विदेशी शासन से तो मुक्ति पा ली, परन्तु कवीन्द्र रवीन्द्र की वह कल्पना कि "मेरा देश स्वतंत्र स्वर्ग का कोना होगा" केवल गीतांजलि तक ही सीमित रही, महर्षि दयानन्द सरस्वती से लेकर राष्ट्रपिता महात्मा गाँधी तक राष्ट्र-भाषा के रूप में हिन्दी को ही स्वीकार करते रहे. देश के महान् समाजवादी नेता एवं मूर्धन्य विद्वान् आचार्य नरेन्द्रदेव ने सभी भारतीय भाषाओं की महानता सिद्ध करते हुये हिन्दी को ही व्यापकता के आधार पर राष्ट्र-भाषा के रूप में पूर्णरूपेण प्रतिष्ठित करने के लिये कई बार एक महान् विचारक एवं शिक्षा शास्त्री के रूप में प्रस्ताव किया था. लेखक को आचार्य जी के चरित्र, व्यक्तित्व एवं पांडित्य से अपार श्रद्धा रही है. वे एक समाजवादी ही नहीं, वरन् भारतीय संस्कृति के भी प्रतिष्ठापक थे. हिन्दी को राष्ट्र-भाषा के रूप में प्रतिष्ठित करने में राजर्षि पुरुषोत्तमदास जी टंडन की महान् सेवायें अनुकरणीय हैं. महापंडित राहुल सांकृत्यायन ने भी अखिल भारतीय हिन्दी साहित्य सम्मेलन के अध्यक्ष पद से इसी सत्य का उद्घाटन किया था.

बडे सन्तोष का विषय है, कि वर्तमान युग में आचार्य विनोबा भावे ने अपने स्वतंत्र चिन्तन एवं कर्मनिष्ठा से संसार को विश्व बन्धुत्व का सन्देश दिया है. नागरी लिपि के प्रचार एवं प्रसार में आचार्य भावे की प्रेरणा सर्व विदित है, नागरी लिपि में भाषा इंडोनेशिया की इस पुस्तक की मूल प्रेरणा आचार्य भावे के भ रतीय सांस्कृतिक धरातल पर मौलिक चिन्तन का ही परिणाम है, जिसके आधार से उन्होंने नागरी लिपि को ही सरलतम एवं

सफल माध्यम स्वीकार किया है, अतएव नागरी लिपि में भाषा इंडोनेशिया को प्रस्तुत करने का मुझे गौरव प्राप्त हुआ है.

लेखक को पुस्तक के पूर्णतया मौलिक होने का कोई दावा नहीं है, परन्तु यह भी निर्विवाद है, कि कई वर्षों के अध्ययन एवं अध्यापन, महागुरुओं की असीम कृपा एवं मित्रों के प्रोत्साहन से आज यह कल्पना साकार हो सकी है.

मेरे पूज्य गुरुओं में स्व० प्रो० डॉ० सूचिप्तो सूवीर्यो सूपारतो, जाकार्त्ता स्थित इंडोनेशिया विश्वविद्यालय के भाषाविद् प्रो० डॉ० सलामत मूलयाना, प्रो० आनतोन एम० मूलयोनो, प्रो० डॉ० ह० वे० यासीन तथा विश्व विद्यालय के वे सभी गुरुजन, जिनकी कक्षाओं में मैंने भाषा इंडोनेशिया एवं साहित्य का अध्ययन किया है, तथा ऐसे अन्य कई और उल्लेखनीय विद्वान् भी हैं, जिनका मैं चिर ऋणी रहूँगा.

सर्वप्रथम जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय के भूतपूर्व उपकुलपति श्री जी० पार्थसारथी का अनुग्रह एवं अन्तर्राष्ट्रीय अध्ययन-संस्थान के भूतपूर्व संकाय अधिष्ठाता (डीन) प्रो० डॉ० एम० एस० वेंकटरमणी की कृपा से विश्वविद्यालय में मुझे भाषा इंडोनेशिया के अध्यापन का अवसर प्राप्त हुआ. इन महानुभावों के प्रति मैं अनुग्रहीत हूँ.

अन्तर्राष्ट्रीय अध्ययन संस्थान जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय के दक्षिण-पूर्व एशिया विभाग के अध्यक्ष प्रो० डॉ० विशालसिंह की प्रेरणा से मुझे भाषा के क्षेत्र में कार्य करने के लिये सदैव ही बल मिला है. भाषा अध्ययन संस्थान के भूतपूर्व संकाय अधिष्ठाता (डीन) प्रो० डॉ० के० जे० महाले तथा एशियाई एवं अफ़रीकी भाषाओं के भूतपूर्व अध्यक्ष प्रो० डॉ० ए० डब्ल्यू० अजहर के प्रोत्साहन से मैंने भाषा पर ही नहीं, वरन् अन्य कई विषयों पर भी लिखा है. लेखक उनकी कृपा से अभिभूत है.

जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय के उपकुलपति प्रो० डॉ० बी० डी० नागचौधरी ने पुरस्कार की घोषणा करके लेखक को सर्जना की नई शक्ति प्रदान की है. विश्वविद्यालय के वर्तमान रेक्टर प्रो० डॉ० एम० एस० अगवानी ने विकासशील देशों की भाषाओं, विशेषतया भाषा इंडोनेशिया के अध्ययन एवं प्रसार पर बल देकर सदैव ही मेरा उत्साह बढ़ाया है. इस पुस्तक के प्रयास में उनकी कृपा का लेखक सदैव ही आभारी है. भाषा अध्ययन संस्थान के वर्तमान संकाय अधिष्ठाता (डीन) प्रो० सी० एन० चक्रवर्त्ती तथा एशियाई एवं अफ़रीकी भाषाओं के अध्यक्ष प्रो० एस० एम० एम० नैनार ने भी मुझे

सदैव ही इस क्षेत्र में आगे बढ़ने की प्रेरणा दी है. लेखक इन सब महानुभावों का आभारी है.

सर्वप्रथम अन्तर्राष्ट्रीय अध्ययन संस्थान के असिस्टेंट प्रो० डॉ० पुष्पेश पन्त ने तो लिखने के लिये मुझे प्रेरणा ही नहीं दी, वरन् मेरा मार्ग दर्शन भी किया है, उनके प्रति आभार प्रकट करना मैं अपना कर्त्तव्य समझता हूँ.

मेरे मित्र एवं चीनी भाषा के असिस्टेंट प्रो० श्री हरप्रसाद राय का निरन्तर प्रोत्साहन एवं प्रयास सराहनीय है, जिन्होंने मुझसे यह पुस्तक लिखवा ली, तथा इसके प्रकाशन का मार्ग भी प्रशस्त किया है. उनका यह आग्रह मैं अपने प्रति अनुग्रह मानता हूँ.

मेरे अन्तरंग मित्र श्री अखिलेशचन्द्र तिवारी सरकारी दफ्तरों की फ़ाइलों के अथाह सागर को पार करके भी हिन्दी कहानी क्षेत्र में अपना योग दान देकर जब सृजनात्मक साहित्य की सृष्टि करने लगे, तो विश्वविद्यालय में प्राध्यापक होने के नाते मुझे भी क़लम उठानी पड़ी. ऐसे मित्रों की प्रेरणा लेखक के लिये एक आदर्श है.

हिन्दी के सुप्रसिद्ध कवि श्री पं० भवनीप्रसाद मिश्र एवं श्री यशपाल जैन मे प्रकाशन के कार्य-भार को संभालने में लेखक को अनुपम सहयोग प्रदान करके प्रकाशन का मार्ग प्रशस्त किया है. यह पुस्तक नागरी लिपि परिषद् के अध्यक्ष श्री श्रीमन्नारायण जी की कृपा एवं उनके नागरी लिपि प्रेम तथा प्रोत्साहन का प्रतीक है. इस पुस्तक के प्रकाशन की व्यवस्था में श्री र० नं० त्रिवेदी का सहयोग सराहनीय है. मैं इत्त सभी महानुभावों का आभारी हूँ.

यह मेरा प्रथम प्रयास है. इससे हिन्दी भाषी एक विदेशी भाषा-भाषा इंडोनेशिया, भारत के एक निकटतम पड़ोसी देश की भाषा का ज्ञान यदि नागरी लिपि के माध्यम से प्राप्त करके इसे स्वाध्याय एवं अध्ययन का आधार बना सके, तो मुझे हार्दिक प्रसन्नता एवं सन्तोष होगा. पुस्तक में त्रुटियाँ भी होंगी ही, उनको सुधारने के लिये मैं सदैव ही प्रस्तुत हूँ एवं मूल्य-वान सुझावों की विद्वानों से अपेक्षा रखता हूँ. प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष रूप से जिनसे भी मुझे इस प्रयास में सहायता प्राप्त हुई है, उनके प्रति मैं अपनी श्रद्धा के पुष्प बिखेरता हूँ.

**जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय** **चन्द्र दत्त पालीवाल**
**शहीद दिवस, 30 जनवरी 1977**

# विषय-सूची

# परिचायक भूमिका

## दक्षिण-पूर्व एशिया का मलय—पोलीनेशियाई भाषा परिवार—भाषा इंडोनेशिया (बाहासा इंडोनेसिया)

भाषा इंडोनेशिया दक्षिण-पूर्व एशिया के सबसे विशाल देश इंडोनेशिया की राजभाषा एवं राष्ट्रभाषा है, यह भाषा मलय-पोलीनेशियाई भाषा परिवार की एक आधुनिक एवं प्रधान भाषा है. यह भाषा परिवार संपूर्ण दक्षिण-पूर्व एशिया तथा प्रशांत महासागर के अनेकों द्वीपों में बिखरा हुआ है. इसके विशाल क्षेत्र में इंडोनेशिया, मलेशिया, सिंगापुर, थाई देश (स्याम) एवं कंबोडिया (काम्बोज देश) का दक्षिणी भाग, वियतनाम (चम्पा) का दक्षिणी भाग, फ़िलीपीन की भाषा 'तागालोग' तथा प्रशांत महासागर के अन्य द्वीपों—हवाई द्वीप से लेकर मैडागास्कर तक, पोलीनेशिया, माइक्रोनेशिया एवं ईस्टर द्वीप तक आते हैं. न्यूजीलैंड की भाषा 'माओरी' भी इसी परिवार के अंतर्गत आती है. वास्तव में प्राचीन मलय भाषा इस क्षेत्र की सदियों से प्रधान भाषा रही है और उसी को इन आधुनिक भाषाओं की जननी माना जा सकता है.

आधुनिक भाषा इंडोनेशिया (बाहासा इंडोनेसिया) का वर्तमान स्वरूप मलय भाषा के नवीनीकरण का ही एक रूप है, जिसको 17 अगस्त सन् 1945 में नवोदित इंडोनेशियाई राष्ट्र की राष्ट्रभाषा घोषित किया गया. इंडोनेशिया के नागरिकों ने देश प्रेम की भावना से अनुप्राणित होकर असंख्य द्वीपों के देश इंडोनेशिया की एक ही भाषा—भाषा इंडोनेशिया को स्वीकार किया, और पिछले चार दशकों

में इस भाषा का आश्चर्यजनक विकास हुआ तथा यह भाषा, इंडोनेशिया के राष्ट्रीय जीवन का सबसे प्रधान माध्यम बन गई. यही भाषा बहुत समय तक मलय भाषा के रूप में एक व्यापक क्षेत्र में बोली जाती थी और उसका प्रभाव दक्षिण-पूर्व एशिया के सभी बंदरगाहों पर था तथा व्यापार के लिए इसी भाषा का माध्यम अपनाया जाता था. धीरे-धीरे यही भाषा विकसित होने लगी तथा आज एक नवीनतम भाषा के रूप में इंडोनेशिया, मलेशिया एवं सिंगापुर में राष्ट्रभाषा पद पर आसीन है और उन देशों को अपनी भाषाओं–भाषा इंडोनेशिया (बाहासा-इंडोनेसिया) तथा भाषा मलेशिया (बाहासा-मलेसिया) पर गर्व है. राष्ट्रीय जीवन के विकास का सबसे प्रधान सूत्र भाषा के रूप में आज इन विकासशील देशों के पास है, यद्यपि देश प्रेम एवं माध्यम के मनोविज्ञान से इस भाषा का विकास संभव हुआ, परंतु प्रयोग ने एवं भाषा के सरल ढाँचे ने उसे कम से कम समय में ही जन साधारण के सामाजिक जीवन की भाषा बना दिया.

दक्षिण-पूर्व एशिया के देशों की अन्य भाषाओं की भाँति, भाषा इंडोनेशिया एक विश्लेषणात्मक भाषा है तथा प्रत्यय प्रधान भाषा है, जिसको संश्लेषणात्मक भाषाओं का विपरीत भाषा परिवार माना जा सकता है, क्योंकि इन दोनों भाषा परिवारों–मलय-पोलीनेशियाई एवं भारत-यूरोपीय भाषाओं की गतिविधियाँ एक-दूसरे से बहुत कम मेल खाती हैं, यह अंतर सबसे अधिक वाक्य रचना एवं शब्दों के क्रम में स्पष्ट होता है, उदाहरणार्थ यूरोपीय एवं सेमिटिक परिवार की भाषायें—अरबी आदि के धातु रूपों को विभक्ति एवं कारक आदि के द्वारा शब्दों को तोड़-मरोड़ कर वाक्यांश के रूप में प्रस्तुत किया जाता है तथा प्रधान रूप से यह कार्य आबद्ध शब्द रूप अथवा विभक्ति के आधार से किया जाता है. इसलिए भारतीय एवं यूरोपीय परिवार की भाषाओं में विभक्ति का सबसे महत्त्वपूर्ण योग है. यही कार्य अरबी में इदराब एवं तसरीफ के द्वारा किया जाता है तथा यूरोपीय परिवार में विभक्तियों एवं कारकों के द्वारा ही वाक्यांश एवं वाक्य रचना प्रस्तुत की जाती है, शब्दों को तोड़-मरोड़ कर अथवा उनका रूप परिवर्तित करके लिंग भेद—स्त्रीलिंग एवं पुंल्लिग

का भेद स्पष्ट किया जाता है; जैसे : 'युवती'—'युवक' संख्या वाचक शब्दों का अंतर (एक औरत—दो औरतें) तथा इस प्रकार एक वचन, द्विवचन एवं बहुवचन को स्पष्ट किया जाता है. रीति वाचक शब्दों के द्वारा रीति सूचक वाक्यों का अंतर स्पष्ट करना तथा विभिन्न कालों का अंतर भी 'होना' होता, हो रहा, हुआ तथा हुआ था, आदि शब्दों के द्वारा प्रकट किया जाता है, जिससे स्पष्ट होता है, कि आबद्ध शब्द रूप के प्रयोग द्वारा ही वाक्य की श्रृंखलायें एवं कड़ियाँ प्रस्तुत की जाती हैं, जिससे वाक्य की संरचना सम्भव होती है, इस प्रकार के रचना संबंधों को शब्दों को जोड़-तोड़ कर भी प्रकट किया जाता है. इस प्रकार संश्लेषणात्मक भाषाओं में आबद्ध शब्द रूप का सबसे महत्त्वपूर्ण योग है.

यह परिस्थिति अश्लिष्ट योगात्मक भाषाओं के लिए, जिसमें प्रधान रूप से मलय पोलीनेशियाई परिवार की भाषायें आती हैं, सर्वथा विपरीत है, क्योंकि किसी भी परिस्थिति में इन भाषाओं में शब्द का रूप विकृत नहीं होता, परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि विभक्तियों एवं कारकों के प्रयोग के अभाव में वाक्य का गठन विश्रृंखल-सा होता है, परंतु वास्तविकता यह है कि इस भाषा का ढाँचा ही बिल्कुल अलग है और काफी सरल है जिसमें संकेतात्मक शब्दों के द्वारा वही बात और ढंग से अभिव्यंजित की जाती है. शब्दों के ही द्वारा 'रीति संबंध', काल, लिंग, वचन एवं संख्याओं को स्पष्ट किया जाता है. ये शब्द, कभी-कभी शब्द के अर्धपूर्ण भाग ही नहीं होते, वरन् पूर्ण शब्द के रूप में भी प्रकट होते हैं. वास्तव में भाषा इंडोनेशिया में 'लिंग' भेद ही नहीं होता, परन्तु लिंग भेद के लिए भाषा में संकेतात्मक शब्द हैं ; जैसे : लिंग भेद प्रकट करने के लिए पुंल्लिग के लिए 'लाकी लाकी' अथवा 'जानतान' तथा स्त्रीलिंग के लिए 'परमपूआन' अथवा 'वतीना' शब्दों का प्रयोग होता है. एक वचन एवं बहुवचन के लिए शब्दों को दुहराया जाता है, जैसे 'वानीता (स्त्री) 'वानीता वानीता' (स्त्रियाँ) तथा कुछ वर्ग सूचक शब्दों के द्वारा भी जैसे 'पारा' अथवा 'कौम'—बहुवचन सूचक शब्द, विशेषतया संज्ञा शब्दों में जो कि पुरुष वाचक हैं और समुदाय को स्पष्ट करते हैं. रीति संबंध भी कुछ संकेतात्मक शब्दों द्वारा ही जैसे

'हैंडाकलाह'—(यह अपेक्षित है), अथवा 'समोगा'—(यह आशा है), आदि शब्दों के द्वारा बताए जाते हैं. काल सूचक शब्दों के द्वारा ही भूत, भविष्य एवं वर्तमान को स्पष्ट किया जाता है; जैसे : 'सूडाह'—भूतकाल अथवा कार्य की पूर्णता को, 'सँडाँग'—कार्य की गतिमयता एवं वर्तमान का तथा 'आकान'—कार्य की संभावना को प्रकट करता है. यह शब्द क्रिया से पहले ही रखे जाते हैं. विशेषण के प्रयोग में स्तरों को स्पष्ट करते हुए लबीह—द्वितीय श्रेणी में आधिक्य के लिए तथा उच्चतम श्रेणी के लिए 'तर' अथवा 'पालींग' शब्दों का प्रयोग किया जाता है, जिनको विशेषण से पहले ही लगाया जाता है; जैसे : 'तर बाईक' (बाईक सुंदर, सुंदरतम तर बाईक) वास्तव में विभक्ति रूप जैसे 'आन' बसारान शब्द रूप में अथवा 'तर' 'तर बसार' शब्द रूप में राजधानी जाकार्त्ता की बोली के आधार से लिए गए हैं. क्योंकि विभक्ति का अथवा कारक का किसी भी इस रूप में प्रयोग प्राचीन मलय भाषा में दृष्टिगोचर नहीं होता, परंतु जीवंत भाषा गतिमयता की प्रतीक होती है, अतएव इस भाषा संरचना पर समय-समय पर नवीन प्रभाव पड़ते हुए भी दृष्टिगोचर हो रहे हैं. इस प्रकार जहाँ तक भाषा इंडोनेशिया की संरचना का संबंध है, यह भाषा संसार की सरलतम भाषाओं में मानी जा सकती है. वाक्य रचना में शब्द समूह का क्रम तथा वाक्य खंड ही वह प्रधान तत्त्व हैं. जिनके आधार से वाक्य का गठन होता है. यह क्रम भी इस प्रकार चलता है कि विशेषण सदैव ही विशेष्य के बाद आता है अथवा जितने भी शब्द विशेषण के रूप में प्रयुक्त होते हैं, वे सभी बाद में ही रखे जाते हैं जैसे 'कूडा पूतीह' (घोड़ा सफेद) यह क्रम रहता है, यह क्रम भारत एवं यूरोप के वर्ग की भाषाओं में कभी नहीं हो सकता. इस प्रकार विशेषण एवं विशेष्य मिलकर एक वाक्य खंड बनाते हैं, जिसको भाषा इंडोनेशिया में गात्र (गातरा) कहा जाता है. इन गात्रों को एक स्थान से दूसरे स्थान पर बड़ी सुविधा से स्थानांतरित किया जा सकता है और इस स्थानांतरण से अर्थ में कोई परिवर्तन नहीं होता. यह बात अस्सी प्रतिशत रूप में सही उतरती है, परंतु जब नियमों का पालन नहीं होता, तभी वाक्य के सही अर्थ में बाधा पड़ती है; जैसे :

'बापा मलीहात साया' (पिता ने मुझे देखा) और यदि वाक्य

खण्डों का स्थानांतरण किया जाय तथा 'साया मलीहात बापा' कहा जाय तो अर्थ ठीक नहीं आयेगा और अर्थ होगा (मैंने पिता को देखा). इस प्रकार थोड़ा ध्यान वाक्य के शब्द क्रम पर देना आवश्यक है, जिससे अर्थ का अनर्थ न हो सके, क्योंकि कर्त्तृ वाच्य में कर्त्ता पहले, उसके बाद क्रिया और अंत में कर्म को स्थान मिलता है तथा कर्म क्रिया के बाद ही रहता है; जैसे : 'साया बाचा बूकू' (मैं पुस्तक पढ़ता हूँ) कर्मवाच्य में कर्म सबसे पहले आता है, और कर्त्ता का स्थान अंतिम होता है, जिसको 'ओलेह' शब्द के द्वारा स्पष्ट किया जाता है, जो क्रिया के बाद ही रखा जाता है; जैसे:'बूकू डी बाचा ओलेह साया'(पुस्तक मेरे द्वारा पढ़ी जाती है) अथवा इसका अनुवाद होगा (पुस्तक पढ़ी जाती है मेरे द्वारा), परंतु भाषा इंडोनेशिया की वाक्य रचना में यह आवश्यक नहीं है कि उद्देश्य के स्थान पर कर्ता ही हो अथवा विधेय के स्थान पर क्रिया ही हो. इस प्रकार भाषा इंडोनेशिया के ढाँचे के संबंध में यह मूलभूत तत्त्व हैं, जिन पर ध्यान देना आवश्यक है और जो प्रत्यय प्रधान भाषा के अंग भी हैं.

शब्द विज्ञान अथवा शब्द रचना भी भाषा इंडोनेशिया में जटिल समस्या नहीं है, क्योंकि यह भाषा प्रत्यय प्रधान है, तथा इसकी संरचना विश्लेषणात्मक है. वास्तव में प्रत्यय एवं उपसर्ग भी सीमित संख्या में ही हैं और उनके ही आधार से शब्द रचना होती है. शब्द का मूलाधार रूप जानना आवश्यक है. उसके बाद ही उसका अर्थ समझा जा सकता है, परंतु प्रत्यय एवं उपसर्ग संज्ञा एवं क्रिया तथा अन्य रूपों के बोधक होते हुये भी अर्थ में काफी परिवर्तन प्रस्तुत करते हैं

क्रिया बोधक उपसर्ग इस प्रकार हैं :—'म', 'बर', 'तर', 'पर' और 'डी', ('डी' का प्रयोग कर्मवाच्य बनाने के लिए क्रिया से पहले किया जाता है, और उसका स्थान ठीक क्रिया के पहले ही रहता है, क्रिया के प्रत्यय दो ही हैं—'कान' तथा 'ई' वास्तव में क्रिया भाषा इंडोनेशिया में बड़े आनंद का विषय है, विशेषतया विभक्ति प्रधान, धातु प्रधान अथवा संश्लेषणात्मक भाषाओं के मुकाबिले में यह इतनी महत्त्वपूर्ण भी नहीं है, वास्तव में भारत तथा यूरोपीय

भाषाओं में क्रिया वाक्य का मेरुदण्ड होती है और वाक्य का शब्द क्रम उसी से निर्धारित होता है, परंतु भाषा इंडोनेशिया में 'तीडूर' (सोना) 'डूडूक' (बैठना), 'याकीन' (यकीन), ताहू (जानना) आदि शब्द हैं. साथ ही साथ ऐसे शब्दों का प्रयोग जैसे 'बसार' (बड़ा) कचील (छोटा) पांजांग (लम्बा) तथा 'लबार' (चौड़ा) आदि का प्रयोग भी होता है.

इन उपरोक्त शब्दों का संज्ञा, क्रिया एवं विशेषण के रूप में वर्गीकरण एक प्रश्न चिन्ह् उपस्थित करता है. इनमें किसको संज्ञा कहा जाय तथा किसको क्रिया, यह भी विवादास्पद है क्योंकि अरस्तू के व्याकरण के नियम यहाँ पर खरे नहीं उतरते, वास्तव में भाषा इंडोनेशिया में धातु रूप (क्रिया रूप) की चेतना ही जागृत नहीं है, क्योंकि किसी भी शब्द को क्रिया की भाँति प्रत्यय का सहारा लेकर प्रयोग में लाया जा सकता है तथा संज्ञा को भी क्रिया की ही भाँति इस्तेमाल किया जाता है. विशेषण का क्षेत्र बहुत व्यापक है. विशेषण की अपेक्षा उसे अकर्मक क्रिया के रूप में भी सरलता से प्रयुक्त किया जाता है.

संज्ञा रूपों को बनाने के लिए भी कई उपसर्ग हैं, जिनमें 'प' 'क' तथा 'पर' प्रधान हैं, प्रत्यय के रूप में केवल 'आन' का ही प्रयोग होता है, संज्ञा क्रिया एवं विशेषण एक-दूसरे से पूर्ण संवद्ध हैं और अन्योन्याश्रित भी, इस प्रकार भाषा इंडोनेशिया में संज्ञा, क्रिया एवं अव्यय-संबंध सूचक एवं सहायक शब्द आदि ही प्रधान हैं. उसके शब्दों की रूपरेखा ग्रीक अथवा लेटिन व्याकरण के आधार से प्रस्तुत नहीं की जा सकती.

भाषा इंडोनेशिया का शब्द समूह चार प्रधान वर्गों में बाँटा जा सकता है :—

1. मूलाधार रूप (काता डासार) में किसी प्रकार के उपसर्ग एवं प्रत्यय का प्रयोग नहीं होता; जैसे : 'याकीन' (विश्वास करना).

2. उपसर्ग एवं प्रत्यय के ग्राधार से बनाए गए शब्द 'काता वर सामबूँग' कहलाते हैं; जैसे : मयाकीन (म+याकीन)' विश्वास करता है.

3. शब्दों के दोहराने से बने हुए रूप (काता बर ऊलाँग), जैसे : मार्ग 'जालान से जालान जालान का ग्रर्थ निरन्तर गतिशील होता है.

4. समास या शब्द का रूप (काता माजमूक); जैसे :

| | |
|---|---|
| माताहारी | सूरज |
| माता | ग्राँख |
| हारी | दिवस |

शब्द का संयुक्त रूप भी शब्दों के क्रम से ही संबंधित है, क्योंकि विशेषण ग्रथवा गुण वाचक शब्द बाद में ही रखे जाते हैं. प्रथम स्थान प्रधान भाव को व्यक्त करने वाले शब्द का होता है, प्रधान शब्द का संबंध मूल विचार के ग्राधार से ही निर्णीत होता है. भाषा इंडोनेशिया में सबसे प्रधान भावना सबसे पहले प्रस्तुत की जाती है.

शब्दों का दोहराना भाषा इंडोनेशिया के कई शब्द रूपों में प्रधान रूप से होता है, यदि इस दृष्टिकोण से संज्ञा, क्रिया एवं विशेषण के दोहराने पर विचार किया जाय, तो उसके ग्राधार से कई ग्रर्थपूर्ण वाक्य-खंडों का नवीन रूप प्रकट होता है.

विशेषण के दोहराने से गुणाबोधक शब्दों में प्रभावोत्पादकता उत्पन्न की जाती है; जैसे : 'बसार' (बड़ा) शब्द से 'बसार बसार' (बड़े-बड़े). जबकि संज्ञा के दोहराने से बहुवचन का बोध होता है; जैसे : 'ग्रानाक' (बच्चा) शब्द से 'ग्रानाक ग्रानाक' (बच्चे) तथा क्रिया शब्दों के दोहराने से कार्य की शीघ्रता एवं गतिमत्ता प्रकट होती है; जैसे : 'जालान' (टहलना) शब्द से 'जालान जालान' (लगातार टहलना) का बोधक है.

विशेषण का किसी वाक्य-खंड में 'स—याँ' के योग द्वारा, उदाहरणार्थ 'स डालाम डालाम याँ' में (डालाम=गहरा) (जितनी संभव गहराई हो) केवल कार्य की गंभीर परिस्थिति की ओर संकेत करता है.

जहाँ तक वर्णमाला का संबंध है, भाषा इंडोनेशिया में स्वनिमों (वर्णों) का उच्चारण काफी सरलता से किया जा सकता है, क्योंकि भाषा इंडोनेशिया के स्वनिम प्रधान रूप से मूल स्वनिम ही हैं. उनकी ध्वनियों के विभिन्न रूप नहीं होते. एक स्वनिम की एक ही मुख्य ध्वनि होती है, इस प्रकार मूल ध्वनियों का उच्चारण कंठ, ओष्ठ, दंत एवं जिह्वा आदि से सरलता से किया जा सकता है, महाप्राण-ध्वनियाँ (झ, भ, ध, घ, छ) आदि का सर्वथा अभाव है, 'स' ध्वनि एक ही प्रकार की है. अर्द्ध स्वरों में र, ल, व, भी एक ही ध्वनि के प्रतीक हैं, घर्षण ध्वनियाँ; जैसे : 'ज़' आदि हैं ही नहीं.

भाषा इंडोनेशिया में स्वरों को उच्चारित करने वाले मूल स्वनिम केवल पाँच ही हैं :—अ, ई, ऊ, ए तथा ओ। प्रत्येक व्यक्ति बड़ी सुगमता से इन स्वरों का उच्चारण कर सकता है. संयुक्त स्वर केवल तीन ही हैं : ऐ, औ, ओई, परंतु यदि पूर्ण रूपेण परीक्षण किया जाय तो संयुक्त स्वरों (अय) (अऊ) (ओई) —का प्रयोग भाषा इंडोनेशिया में सही नहीं बैठता. संस्कृत एवं अरबी की भाँति अंतर स्पष्ट करने वाली ध्वनियों का भी सर्वथा अभाव है, तथा चीनी भाषा एवं थाई भाषा की भाँति भाषा इंडोनेशिया स्वर अथवा ध्वनि प्रधान नहीं है.

उच्चारण की सुविधा के लिए स्वरों का वर्गीकरण बहुत आवश्यक है तथा उनका शब्दांशों में विभागीकरण उच्चारण को सुगम बनाता है. भाषा इंडोनेशिया के शब्दांश इस प्रकार बनते हैं :—स्वर+व्यंजन तथा व्यंजन+स्वर+व्यंजन जिसका स्वरूप इस प्रकार होगा :—आनाक (आ+नाक) तथा बाबू (बा+बू). यद्यपि देशी-विदेशी भाषाओं के प्रभाव से नए स्वरों का भी प्रयोग हो रहा है, क्योंकि अरबी, संस्कृत एवं डच आदि भाषाओं के प्रभाव से नये स्वर

एवं व्यंजन भी प्रयुक्त हो रहे हैं. वास्तव में भाषा निरंतर विकास-शील एवं गतिमय माध्यम है. भाषा इंडोनेशिया के विकास ने तो विश्व को चकित कर दिया है. भारत जैसे देशों के लिए यह एक अनुपम उदाहरण है.

भाषा इंडोनेशिया का ढाँचा बहुत ही सरल है. विदेशी भाषा के रूप में भी इस भाषा का अध्ययन कम से कम समय में संभव है. शब्दावली पर ध्यान देकर भाषा के ढाँचे एवं संरचना का समझना आवश्यक है तथा प्रत्यय प्रधान भाषा के दृष्टिकोण से ही इंडोनेशियाई भाषओं पर विचार करना चाहिए. आधुनिक युग में भाषा इंडोनेशिया संसार के सभी महत्त्वपूर्ण विश्वविद्यालयों में पढ़ाई जाती है. दक्षिण-पूर्व एशिया की सांस्कृतिक एवं राजनीतिक गतिविधियों को समझने के लिए इस भाषा का अध्ययन नितांत आवश्यक है, क्योंकि दक्षिण पूर्व एशिया के सभी देश भारत के निकटतम पड़ौसी भी हैं.

अध्याय 1

# वर्ण विचार

## लिपि, उच्चारण, अक्षर विन्यास, तथा शब्द विन्यास

### लिपि

**रोमन लिपि से नागरी लिपि में रूपान्तरण एवं प्रत्यय तथा उपसर्ग**

पहले भाषा इंडोनेशिया (बाहासा मलायू) अरबी लिपि पर आधारित एक लिपि में लिखी जाती थी, परन्तु आजकल रोमन लिपि का प्रयोग होता है, आधुनिक भाषा इंडोनेशिया की वर्णमाला रोमन लिपि पर ही आधारित है, परन्तु इसका उच्चारण नागरी लिपि के आधार से बिल्कुल सही उतरता है. इस भाषा की वर्णमाला मूल स्वनिम प्रधान है और प्रत्येक अक्षर (वर्ण) के लिये एक मूल स्वनिम है. यह भाषा ध्वन्यात्मक है और इसका उच्चारण काफी सरल है, क्योंकि इसमें अंग्रेजी की भाँति मूल स्वनिम विभिन्न रूपों में प्रयुक्त नहीं होता. जो लिखा जाता है, वही पढ़ा जाता है, क्योंकि स्वनिम (वर्ण) की ध्वनि निश्चित है. इससे उच्चारण एवं अक्षर विन्यास बहुत सुगम एवं स्पष्ट है, जिसने भाषा की संरचना को काफी सरल बना दिया है.

वर्णमाला (स्वनिम) की ध्वनियों को समझने के पश्चात् निश्चित मूल स्वनिमों पर आधारित ध्वनियाँ समझना बड़ी सरल

बात है. इससे उच्चारण एवं अक्षर विन्यास स्वतः ही स्पष्ट हो जाता है. किसी पद या पदांश पर दबाव देकर बोलना भी कठिन नहीं है, क्योंकि यह दबाव अधिकतर अन्तिम शब्दांश पर ही रहता है. भाषा बोलने में शब्दों या शब्दांशों पर अधिक बल देने की आवश्यकता नहीं है. भाषा इंडोनेशिया (बाहासा इंडोनेसिया) भाषा मलेशिया (बाहासा मालासीया) तथा सिंगापुर ने रोमन लिपि पर आधारित एक ही लिपि अपना ली है, जिससे इस भाषा परिवार की एक सूत्रता और भी दृढ़ हो गई है. स्थान-स्थान पर कई देशों में उच्चारण की विभिन्नता तो होती ही है. इस भाषा का उच्चारण अलगाव व्यक्त करने वाला नहीं, वरन् सीमा सूचक ही होता है.

**भाषा इंडोनेशिया की वर्तमान रोमन लिपि एवं उच्चारण का नागरी स्वरूप**

| रोमन लिपि के मूल स्वनिम (अक्षर) | | उच्चारण भाषा इंडोनेशिया | देवनागरी |
|---|---|---|---|
| A | a | a | अ |
| B | b | b (be) | ब |
| C | *c* | tj (tje) = c | च |
| D | d | d (de) | ड |
| E | e | e | ए |
| F | f | f (ef) | फ़ |
| G | g | g (ge) | ग |
| H | h | h (ha) | ह |
| I | i | i (ee) | ई |
| J | j | dj (dje) = J | ज |
| K | k | k (ke) | क |
| L | l | l (el) | ल |

| रोमन लिपि के मूल स्वनिम (अक्षर) | | उच्चारण भाषा इंडोनेशिया | देवनागरी |
|---|---|---|---|
| M | m | m (em) | म |
| N | n | n (en) | न |
| O | o | o | ओ |
| P | p | p (pe) | प |
| *Q* | *q* | ki | क |
| R | r | r (er) | र |
| S | s | s (es) | स |
| T | t | t (te) | त |
| U | u | u | ऊ |
| V | v | v (fe) | फ़ |
| W | w | w (we) | व |
| *X* | *x* | eks | एक्स |
| *Y* | *y* | y (ye) | य |
| Z | z | z (zet) | ज़ |

नोट : भाषा इंडोनेशिया में पहले c, q, x तथा y ध्वनियाँ (स्वनिम) नहीं थे, परन्तु अब रोमन लिपि के आधार से स्वीकार कर लिये गये हैं.

**मूल स्वर**

भाषा इंडोनेशिया में मूल स्वर ही हैं और उनकी संख्या केवल पाँच हैं :

| उच्चारण भाषा इंडोनेशिया | देवनागरी | शब्द भा० इ० | दे० ना० |
|---|---|---|---|
| a (aa) | अ (आ) | Kamar | (कामार कमरा) |
| e (e') | ए (ऐ) | Kera | (करा बन्दर) |
| | | merah | (मेराह लाल) |

| | | |
|---|---|---|
| i | ई | kipas (कीपास पंखा) |
| o | ओ | obat (ओबात औषधि) |
| u | ऊ | buku (बूकू पुस्तक) |

नोट : जब 'e' (ए) ध्वनि शब्दांश के पहले भाग में हो, तो उसका अस्तित्व नहीं के बराबर होता है ; जैसे : kera (ke+ra)—क रा.

परन्तु जब कुछ अक्षरों में (e) ए पर जोर या दबाव दिया जाता है, तो ए (e′) यह संकेत होता है, परन्तु इसका कोई निश्चित नियम नहीं है.

**संयुक्त स्वर**

भाषा इंडोनेशिया में केवल तीन ही संयुक्त स्वर हैं, परन्तु कुछ भाषा विज्ञानी इन संयुक्त स्वरों को पूर्णत: स्वीकार भी नहीं करते, क्योंकि नियमानुसार उनका कोई निश्चित उच्चारण नहीं है, फिर भी उनका प्रयोग तो होता ही है, अतएव उनका भी उल्लेख आवश्यक है.

| भा० इ० | ना० लि० | शब्द (भा० इ०—ना० लि०) |
|---|---|---|
| ai | ऐ | —ramai (रामै—शोरगुल)<br>(ra-mai) closed syllable—शब्दांश |
| ai | आई | —kain (काईन-कँपड़ा)<br>(ka-in) open syllable—शब्दांश |
| au | औ | —danau (डानाऔ-झील)<br>(da-nau) closed syllable—शब्दांश |
| au | अऊ | —daun (डाऊन-पत्ती)<br>(da-un) open syllable—शब्दांश |
| oi | ओय (ओई) | —sepoi (सप्पाय, सपोई-सिपाही)<br>—amboi (आमब्वाय—आश्चर्य आमबोई (विस्मय बोधक) |

नोट : (1) संयुक्त स्वरों ai (ऐ) को कभी भी a (अ) से अन्त होने वाले शब्द के साथ जोड़े गये प्रत्यय (i) ई के समान नहीं बोलना चाहिये; उदाहरणार्थ : (luka) लूका-घाव में यदि प्रत्यय (i) 'ई' जोड़ा जाय तो इस का उच्चारण होगा luka i (लूका ई) घाव करता है.

(2) ia (ईआ), ua (ऊआ), iu (ईऊ) तथा ui (ऊई) संयुक्त स्वर नहीं होते; जैसे :

| | | |
|---|---|---|
| ia | (ईआ) | वह |
| dua | (डूआ) | दो |
| siul | (सीऊल) | सीटी मारना |
| peluit | (पलूईत) | साइरन (खतरे सूचक अथवा संकेतात्मक ध्वनि) |

| मूल स्वनिम | व्यंजन | शब्द एवं उच्चारण भा० इं० | शब्द एवं उच्चारण ना० लि० |
|---|---|---|---|
| b | bahasa | बाहासा | भाषा |
| d | duri | डूरी | कंटक |
| g | tiga | तीगा | तीन |
| h | hari | हारी | दिवस |
| k | kamu | कामू | तुम |
| l | lari | लारी | दौड़ना |
| m | muka | मूका | मुख |
| n | nama | नामा | नाम |
| ng | penting | पनतीङ् | महत्त्वपूर्ण |
| p | para | पारा | बहुवचन सूचक शब्द |
| r | ratu | रातू | रानी |
| s | satu | सातू | एक |
| t | tata | ताता | क्रम |
| w | wanita | वानीता | महिला |

संयुक्त व्यंजन (पूर्व लिपि)

| | | | |
|---|---|---|---|
| dj | djalan | जालान | मार्ग |
| nj | njonja | योंयाँ | श्रीमती |
| sj | sjarat | स्याराात | शर्त |
| tj | tjatur | चातूर | शतरंज |
| ch | tarich | तारीख | दिनांक |
| j | jajasan | यायासान | संस्था |

नोट : भाषा इंडोनेशिया में (j) य व्यंजन अथवा अर्द्ध स्वर के रूप में प्रयुक्त होता था, परन्तु अब उसको रोमन लिपि की ध्वनि (J) ज स्वीकार कर लिया गया है.

भाषा इंडोनेशिया में महाप्राण ध्वनियाँ (ख, घ, च, झ, थ, ध और फ, भ) हैं ही नहीं, केवल 'ख' को ही स्वीकार किया गया है. ट वर्ग है ही नहीं :

**संयुक्त व्यंजन (परिवर्तित एवं स्वीकृत वर्तमान लिपि का स्वरूप)**

| | | | |
|---|---|---|---|
| dj | j | jalan | जालान |
| nj | ny | nyonya | योंयाँ |
| sj | sy | syarat | स्याराात |
| tj | c | catur | चातूर |
| ch | kh | tarikh | तारीख |
| j | y | yayasan | यायासान |

विदेशी अक्षरों का परिवर्तित एवं स्वीकृत स्वरूप

| | | | |
|---|---|---|---|
| f | maaf | मआफ़ (अरबी शब्द) | माफ़ करना |
| | fakir | फ़ाक़ीर | फ़कीर |
| v | universitas (ऊनीफरसीतास, विश्वविद्यालय) | | |

भाषा इंडोनेशिया में उच्चारण के दृष्टिकोण से भी व्यापक प्रभाव दृष्टिगोचर होते हैं, क्योंकि यह देश असंख्य द्वीपों का देश है, जो सागर के वक्षस्थल पर बिखरे हुए हैं. स्थानीय प्रभावों के कारण उच्चारण में अनेकरूपता है, यद्यपि एकरूपता के लिए निरंतर प्रयास किए जा रहे हैं. कभी-कभी तो उच्चारण एवं अक्षर विन्यास में भी अन्तर होता है, यद्यपि अर्थ में कोई विशेष अन्तर नहीं होता; जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| आँगगोता | (आँगौता) | सदस्य |
| सनतोसा | (सेन तौसा) | सन्तोष |
| कुरसी | (केरोसी) | कुर्सी |
| बरजूआङ् | (बरजो आङ्) | संघर्ष करता है |
| लूलूस | (लोलोस) | पास हो जाना (सरक जाना) |
| आसास | (आज़ास) | मूल रूप से |

इसी प्रकार लिपि अथवा अक्षर विन्यास में भी कभी-कभी पूर्ण समानता नहीं पाई जाती, जिसका प्रभाव उच्चारण पर भी पड़ता है; जैसे :

| | | |
|---|---|---|
| सेताबील | (सताबील) | स्थायी |
| एकसपोर | (एसपोर) | निर्यात |
| सतेसन | (सतासीऊन) | स्टेशन |

इस प्रकार भाषा मलेशिया एवं भाषा इंडोनेशिया ने यद्यपि अपनी लिपियों में अन्तर्राष्ट्रीय रोमन लिपि के आधार से एकरूपता एवं समानता स्थापित कर ली है, परन्तु उच्चारण एवं अर्थ में अभी भी स्थानीय प्रभाव परिलक्षित होते हैं, परन्तु यह निर्विवाद है कि भाषा इंडोनेशिया एवं भाषा मलेशिया की संरचना एक ही भाषा परिवार की है चाहे शब्द भण्डार में एकरूपता न हो.

**शब्द विन्यास तथा उनका वर्गीकरण**

1—काता डासार, मूल शब्द बिना किसी प्रत्यय एवं उपसर्ग के प्रयोग के प्रस्तुत किए जाते हैं, प्रत्यय प्रधान भाषा होने के कारण भाषा इंडोनेशिया में शब्द विन्यास को चार शब्द रूपों में बाँटा जा सकता है.

अ. मूल शब्द का रूप प्रत्यय तथा उपसर्ग रहित होता है; जैसे : batja (baca) बाचा, पढ़ना.

ब. प्रत्यय एवं उपसर्ग के प्रयोग द्वारा बनाये गए शब्द; जैसे : (म+लारी) 'मलारी' शब्द में 'म'—उपसर्ग है, शब्द का अर्थ है (दौड़ना) क्रिया सूचक.

(प+पोहोन+आन) पपोहोनान शब्द में 'प'—उपसर्ग एवं 'आन' प्रत्यय हैं, इसका अर्थ है 'वृक्षों की कतार' (संज्ञा सूचक)

स. शब्दों का दोहराना; जैसे : hati hati (हाती हाती) (सजग होकर, सजगता से).

शब्दों के दोहराने से प्रायः शब्द का अर्थ बदल जाता है; जैसे : हाती, हृदय, परन्तु दोहराने से इसका अर्थ हुआ, सचेत, सजग.

द. संयुक्त शब्द या (समस्त पद); संयुक्त शब्द भी दो स्वतंत्र शब्दों के मेल से अथवा तीन शब्दों के मेल से बनता है, और प्रत्येक शब्द का अर्थ अलग या भिन्न होता है, परन्तु उनके मेल से एक अन्य अर्थ की उत्पत्ति होती है और यह किसी अन्य तृतीय अर्थ का द्योतक भी होता है; जैसे :

| | |
|---|---|
| माताहारी | सूर्य, सूरज |

परन्तु अलग-अलग अर्थ इस प्रकार हैं :—

| | | |
|---|---|---|
| माता | आँख | दिवस की आँख |
| हारी | दिवस | |

इसी प्रकार भाषा इंडोनेशिया में अनेकों शब्दों का विन्यास किया गया है.

प्रत्यय एवं उपसर्ग के प्रयोग भी भिन्न-भिन्न अर्थों का संकेत देते हैं, जिनका अर्थ कभी-कभी कोश की ही सहायता से समझा जा सकता है.

भाषा इंडोनेशिया में विराम चिन्हों का प्रयोग रोमन लिपि की ही भाँति है; जैसे : पूर्ण विराम चिन्ह . कोमा , आदि.

उच्चारण के लिए इन वाक्यों का प्रयोग कीजिए :

1. कामू मालास.
2. डीया साकीत कपाला.
3. साया माकान बूआह पापाया.
4. कीता परगी कपासार.
5. मेरेका हाऊस बनार.

**रोमन लिपि से देवनागरी लिपि में रूपान्तर एवं प्रत्यय तथा उपसर्ग**

आधुनिक भाषा इंडोनेशिया की लिपि रोमन है, और यह एक प्रत्यय प्रधान भाषा है. अतएव प्रत्यय एवं उपसर्गों का रोमन रूप भी प्रस्तुत करना नागरी लिपि में लिखी गई पुस्तक में अत्यन्त आवश्यक है. अतएव उनका स्वरूप रोमन लिपि में नीचे प्रस्तुत किया जाता है :

| Verbal Prefixes (क्रिया उपसर्ग) | | Examples | | नागरी उच्चारण |
|---|---|---|---|---|
| ber=वर | | | | |
| be (ber) | व | bepergian | बपरगीश्रान | यात्रा करता है |
| bel (ber) | वल | beladjar (belajar) | बलाजार | पढ़ता है |
| ber | बर | berada | बरआडा | होता है |

**नोट**—(e) ए अक्षर की ध्वनि शब्दांश में नहीं के बराबर है, यदि मूल शब्द में शब्दांश के प्रथम भाग में 'र' हो तो 'बर' उपसर्ग का 'र समाप्त हो जाता है, परन्तु 'बल' उपसर्ग वर का ही एक रूप है जो अपवाद स्वरूप है. श्रन्यथा किसी अन्य शब्द से पहले 'बर' उपसर्ग का प्रयोग कोई ध्वनि परिवर्तित नहीं करता.

di=डी dibuka (was opened) डीबूका=खोला गया था

**नोट** : 'डी उपसर्ग का प्रयोग क्रिया शब्द से पहले उसे कर्मवाच्य (Passive Voice) में परिवर्तित करता है.

Ke=क kelaparan कलापारान=भूख से मरता है

**नोट** : उपसर्ग (क-आन) प्रत्यय का प्रयोग क्रिया रूप भी प्रस्तुत करता है श्रौर संज्ञा रूप भी, क्योंकि भाषा की संरचना के आधार से 'कलापारान' शब्द क्रिया का कार्य भी करता है, परन्तु इस प्रकार के प्रयोग भाषा इंडोनेशिया में सीमित वर्ग के रूप में ही हैं. यद्यपि उपसर्ग 'क' एवं 'श्रान' प्रत्यय के योग से सदैव भाववाचक संज्ञायें ही बनती हैं :

me class='म' वर्ग उपसर्ग का प्रयोग बिना किसी ध्वनि परिवर्तन के होता है, यदि मूल शब्द का प्रथम अक्षर य, ल, म, न, ङ् (ng), ञ. (ny=nj), र तथा व हो.

नमूने :

| | | |
|---|---|---|
| मयाकीनकान | (mejakinkan, meyakinkan) | विश्वास दिलाता है |
| मलापोरकान | (melaporkan) | रिपोर्ट करता है, सूचना देता है |
| ममाईनकान | (memainkan) | खेलने का कारण होता है |
| मनानती | (menanti) | प्रतीक्षा करता है |
| मंगरीकान | (mengerikan) | घृणा उत्पन्न करने वाला है |
| मयाँयींकान | (menyanyjkan, menjanjikan) | गीत गाता है |
| मरासा | (merasa) | महसूस करता है |
| मवाकीली | (mewakili) | प्रतिनिधित्व करता है, वकालत करता है |

me (mem)='मम' उपसर्ग का प्रयोग ध्वनि परिवर्तन प्रस्तुत करता है. यदि मूल शब्द का पहला अक्षर ब, फ़े, फ़ तथा 'प' हो. इसमें 'प' का विलोप हो जाता है.

नमूने :

| | | |
|---|---|---|
| ममबाचा | (membatja, membaca) | पढ़ता है |
| मम फ़ीतनाहकान | (memfitnahkan) | धोखा देता है |
| ममफ़ीतो | (memveto) | विशेष अधिकार का प्रयोग करता है |
| ममोतोंग | (memotong, potong) | काटता है |

**नोट :** इसमें मूल शब्द 'पोतोंग' का प्रथम अक्षर होने के कारण 'प' का विलोप हो गया.

me (memper) 'ममपर' उपसर्ग का प्रयोग कोई ध्वनि परिवर्तन प्रस्तुत नहीं करता, वरन् क्रिया को शक्तिशाली एवं सकर्मक बनाता है.

ममपरसातूकान (mempersatukan) एकीकरण का कारण होता है

me (men) 'मन' उपसर्ग का प्रयोग तभी होता है, यदि मूल शब्द का पहला अक्षर ड, ज, च तथा त हो. अन्तिम अक्षर 'त' का विलोप हो जाता है.

**नमूने :**

| | | |
|---|---|---|
| मनडूडूक | (menduduk) | बैठता है |
| मनजाडी | (mendjadi, menjadi) | होता है, या हुआ |
| मन चारी | (mentjari, mencari) | ढूँढ़ता है |
| मनूलीस | (menulis, tulis) | लिखता है |

तूलीस (tulis) के 'त' का विलोप हो गया.

me (meng) 'मंग' उपसर्ग का प्रयोग तभी होता है, यदि मूल शब्द का पहला अक्षर ह, ग तथा क हो, इसमें भी अन्तिम अक्षर 'क' का विलोप हो जाता है, तथा इस उपसर्ग का प्रयोग उन सभी शब्दों के पहले होता है, जिनका प्रथम अक्षर कोई स्वर (अ, आ), ई, ए, ऊ अथवा ओ) होता है.

**नमूने :**

| | | |
|---|---|---|
| मंगगोसोक | (menggosok) | सहलाता है |
| मंगहाराप | (mengharap) | आशा करना है |
| मंगाराँग | (mengarang, karang) | लेख लिखता है |

**नोट** : काराँग (karang) का प्रथम अक्षर 'क' विलुप्त हो गया.

| | | |
|---|---|---|
| मंगआकू | (mengaku) | स्वीकार करता है |
| मंगईकात | (mengikat) | बाँधता है |
| मंगएरती | (mengerti) | समझता है |
| मंगऊसाहा | (mengusaha) | प्रयास करता है |
| मंगओबाती | (mengobati) | उपचार करता है, औधषि देता है |

me (menj=meny) मंय उपसर्ग का प्रयोग उस शब्द से पहले होता है. जिसका प्रथम अक्षर 'स' हो, परन्तु सदैव इस अक्षर का लोप हो जाता है ; जैसे : मंयापू (menjapu=men-yapu (sapu)=झाड़ू लगाता है.

**नोट** : सापू (sapu) शब्द के 'स' का विलोप हो गया.

me class (म वर्ग) उपसर्ग क्रिया रूप का द्योतक है, जिसके अन्तर्गत म, मम, मन, ममपर, मंग तथा मंय (me, mem, men, memper, meng, menj (meny) आते हैं. यही 'म' वर्ग जब 'प' वर्ग (pe class) में परिवर्तित हो जाता है, तो शब्द के संज्ञा रूप का परिचायक होता है 'प' वर्ग के अन्तर्गत (प, पन, पंग, तथा पंय) आते हैं.

इसी प्रकार बर (ber) का प्रयोग अकर्मक क्रिया का सूचक होता है. वह भी क्रिया से संज्ञा बनाने में पर (per) उपसर्ग में परिवर्तित हो जाता है, परन्तु संज्ञा शब्द तभी पूर्ण होता है, जब उसके साथ संज्ञा सूचक प्रत्यय 'अान' का भी प्रयोग किया जाय; जैसे :

(per) पर(—) अान(an) रूप में मूल शब्द 'गराक' (gerak) के साथ जोड़कर एक नया शब्द बनाया जा सकता है. परन्तु प्रत्यय एवं उपसर्ग के प्रयोग से अर्थ का संकेत बदलता है एवं नया शब्द एक नये अर्थ में प्रयुक्त होता है.

उदाहरणार्थ :

गराक (gerak), गति होना, हिलना
परन्तु पर+गराक+ अान से नया शब्द बना, परगराकान (pergerakan), आन्दोलन.

इसी प्रकार 'म' वर्ग 'प' वर्ग में परिवर्तित हो जाता है, परन्तु इसकी विशेषता यह है कि 'म' वर्ग मूल शब्द को सकर्मक क्रिया का रूप देता है, और जब वही 'म' वर्ग 'प' वर्ग में बदल जाता है, तो संज्ञा रूपों में प्रकट होता है. सकर्मक क्रिया होने के कारण केवल उपसर्ग के ही परिवर्तन से शक्तिशाली होकर संज्ञा रूप कर्त्ता की भाँति प्रयुक्त होता है, और कर्त्तृ वाच्य के निर्माण में सहायक होता है. अथवा यों कहिये कि प्रत्यय के अभाव में भी नवीन अर्थ में प्रयुक्त होता है; जैसे :

लारी (lari) शब्द 'म' उपसर्ग द्वारा क्रिया रूप बनाया हुआ (म+लारी), मलारी (melari), दौड़ता है तथा जब 'मलारी' (melari) को 'पलारी' (pelari) में संज्ञा रूप दिया गया तो इसका अर्थ हुआ, दौड़ने का कार्य करने वाला अर्थात् दौड़ लगाने वाला व्यक्ति, और यदि इसमें 'पलारी' शब्द में—'अान' संज्ञा सूचक शब्द को भी मिला दिया गया, तो नया शब्द बना (पलारी+अान) (pelarian)=दौड़, रेस. इसी प्रकार 'म' वर्ग के अन्य रूपों से भी दो और अन्य संज्ञा रूप प्रस्तुत किये जा सकते हैं; जैसे :

| | |
|---|---|
| बाचा | (मम बाचा), (पम बाचा), (पम बाचा ग्रान) |
| बाचा | पढ़ना (मूल शब्द) |
| ममबाचा | पढ़ता है (सकर्मक क्रिया) |
| पमबाचा | पढ़ने का कार्य करने वाला (पाठक), (कर्त्ता) संज्ञा शब्द |
| पम बाचा ग्रान | पढ़ने की सामग्री (संज्ञा भाव वाचक) |

इसी प्रकार दूसरा मूल शब्द नमूने के रूप में :

| | |
|---|---|
| काराँग | (मंगाराँग), (पंगाराँग), (पंगाराँगान) |
| काराँग | लिखना (मूल शब्द) |
| मंगाराँग | लिखता है (सकर्मक क्रिया) |
| पंगाराँग | लिखने का कार्य करने वाला (लेखक) संज्ञा (कर्त्ता) |
| पंगाराँगान | लेख, लिखी हुई सामग्री (संज्ञा भाव वाचक) |

इसी प्रकार 'बल' (bel) क्रिया उपसर्ग ग्रपवाद स्वरूप संज्ञा उपसर्ग पल (pel) में परिवर्तित हो जाता है; जैसे :

बलाजार (beladjar, belajar) पढ़ता है

पलाजार (peladjar=pelajar) पढ़ने वाला (विद्यार्थी) संज्ञा शब्द

पलाजारान- पाठ.

तथा

उपसर्ग (per) 'पर' भी ग्रकर्मक क्रिया 'बर' (ber) को ही संज्ञा बनाने के लिए उपसर्ग का कार्य करता है, परन्तु प्रत्यय 'ग्रान' के बिना वह ग्रलग ग्रस्तित्व लेकर खड़ा नहीं हो सकता; जैसे :

| | | | |
|---|---|---|---|
| सातू | (satu) | एक | (संख्या) |
| बरसातू | (bersatu) | एक हो जाना | (क्रिया) |
| पर सातू ग्रान | (परसातूग्रान) | एकता, एकीकरण | (संज्ञा भाववाचक) |

उपसर्ग तर (ter) का प्रयोग विभिन्न रूपों में होता है. जब यह उपसर्ग विशेषण से पहले लगाया जाता है, तो अधिकतम मात्रा का सूचक होता है; जैसे :

बसार ((besar) बड़ा

लबीह बसार(lebih besar) अधिक बड़ा (तुलना)

तर बसार सबसे बड़ा

'तर' का प्रयोग क्रिया, मूल शब्द से पहले कर्मवाच्य में भी प्रयुक्त होता है, परन्तु इसके संकेत भिन्न-भिन्न हैं, जिनका उल्लेख अन्यत्र विस्तार से किया गया है.

जहाँ तक क्रिया रूप सूचक प्रत्ययों का संबंध है, वे केवल दो ही हैं; कान (kan) तथा ई (i).

**नमूने :**

म लाकू कान (me+laku+kan) कार्य करता है

ममपर बाइकी (memper+baik+(i) मरम्मत करता है

कभी-कभी 'म' वर्ग के जोड़े से अथवा कभी-कभी अकेले भी इनका प्रयोग मूल शब्द रूप को क्रिया रूप देने के लिये किया जाता है, परन्तु प्रत्यय लगाने के बाद उपसर्ग का महत्त्व कम हो जाता है इनका उल्लेख भी विस्तार से अन्यत्र किया गया है.

संज्ञा सूचक प्रत्यय केवल 'आन' (—an) एक ही है, और इसके प्रयोग से भी उपसर्ग का महत्त्व उतना नहीं रहता, जितना कि पहले होता है. कभी-कभी संज्ञा सूचक 'प' वर्ग के साथ जोड़े से इसका प्रयोग किया जाता है, तो कभी-कभी अकेले ही यह संज्ञा शब्द का निर्माण करता है तथा कई नवीन अर्थों का सूचक होता है; जैसे :

| | | | |
|---|---|---|---|
| बसार | (besar) | बड़ा | (विशेषण) |
| बसारान | (besaran) | बड़ापन | (संज्ञा भाववाचक) |

इन प्रत्ययों का भी अन्य अध्यायों में सविस्तार वर्णन किया गया है.

इसी प्रकार—'लाह्' (—lah) भी बहुप्रचलित प्रत्यय है, परन्तु इसका प्रयोग महत्त्व, आदर एवं ज़ोर देने के लिए होता है; जैसे :

| | | |
|---|---|---|
| डूडूक | (duduk) | बैठना |
| डूडूकलाह् | (duduklah) | कृपया बैठिए |

अन्य प्रत्ययों में 'याँ' (nya, nja) का महत्त्वपूर्ण योग है, जिसका सविस्तार विवेचन अन्यत्र किया गया है. यों तो 'याँ' (nja nya) पुरुष वाचक सर्वनाम तृतीय पुरुष है, परन्तु भाषा इंडो-नेशिया में इसके अन्य बहुत से महत्त्वपूर्ण प्रयोग हैं.

## २. शब्द-भेद एवं उनका वर्गीकरण

वास्तव में शब्द-भेद का बाहासा इंडोनेसिया (भाषा इंडो-नेशिया) में वाक्य रचना से संबंधित है, इसीलिए शब्द-भेद वाक्य रचना प्रक्रिया के अन्तर्गत ही आते हैं. इस रचना प्रक्रिया में अपनी-अपनी परिस्थिति के अनुसार शब्द-भेद के रूप निश्चित किये जाते हैं, क्योंकि वह वाक्य रचना का प्रधान अंश है. इससे एक स्पष्ट लाभ यह भी है, कि शब्द-भेद एक-दूसरे से किसी न किसी रूप में वाक्य रचना प्रक्रिया में सहायक होते हैं और इस प्रकार उनका रचना प्रक्रिया में पारस्परिक संबंध होता है; उदाहरणार्थ : हम हिन्दी में जिस शब्द को केवल गुणवाचक विशेषण तक ही सीमित रखते हैं, भाषा इंडोनेशिया में वह अकर्मक क्रिया की भाँति भी प्रयुक्त होता है, जो विशेषण एवं क्रिया के बीच एक रचना प्रक्रिया को नया रूप प्रदान करता है, अतएव यह भाषा इंडोनेशिया की अपनी विशे-पता है, जो उसे अद्भुत गत्यात्मकता प्रदान करती है.

2. भाषा इंडोनेशिया में शब्द विन्यास तथा वाक्य विन्यास का गहरा संबंध है, क्योंकि कभी-कभी एक शब्द ही पूर्ण वाक्य का

रूप ले सकता है; उदाहरणार्थ : "डीकाताकानयाँ" का अर्थ होगा : "उसके द्वारा कहा गया" अथवा "उसने कहा" यह एक पूर्ण, एक साधारण वाक्य है, जो भाषा इंडोनेशिया में प्रत्यय एवं उपसर्ग के आधार से निर्मित एक ही शब्द है.

3. यह शब्द-भेद भारतीय आर्य भाषाओं, विशेषतया हिन्दी की तुलना में और समानता से मेल नहीं खाता. क्योंकि हिन्दी की वाक्य रचना क्रिया प्रधान है और संपूर्ण वाक्य का आधार क्रिया है तथा अन्य शब्द-भेद उसी पर आश्रित हैं, जबकि भाषा इंडोनेशिया में क्रिया केवल एक शब्द-भेद मात्र ही है. वाक्य केवल उसी के आधार से ही निर्मित नहीं किया जाता.

4. भाषा इंडोनेशिया में तीन प्रधान शब्द-भेद हैं : संज्ञा वर्ग क्रिया वर्ग, एवं सहायक शब्द वर्ग इस श्रेणी में आते हैं, जिनके सूचक शब्द इस प्रकार हैं; बूकान (नहीं), तीडाक नहीं, यह दोनों ही शब्द संज्ञा एवं क्रिया के निषेधात्मक रूप को स्पष्ट करते हैं. संज्ञा एवं क्रिया वर्गों की अपेक्षा भाषा इंडोनेशिया में सहायक शब्दों का भी अलग अस्तित्व एवं रूप होता है, क्योंकि वाक्य प्रक्रिया में उनका विशेष महत्त्व है; परन्तु उनमें इतनी अधिक उर्वरता नहीं होती, जितनी कि संज्ञा एवं क्रिया में होती है. वास्तव में यह विषय भाषा इंडोनेशिया में विवादास्पद है, क्योंकि यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि संज्ञा शब्द अथवा क्रिया शब्द ही संज्ञा एवं क्रिया के वर्गों का सूचक होगा. यहाँ यह भी स्पष्ट करना आवश्यक है कि 'बूकान' शब्द केवल एक ही शब्द—चाहे वह चेतन हो अथवा अचे-तन का निषेधार्थक है, जबकि 'तीडाक' सम्पूर्ण कार्य के न होने का अथवा वर्णन का निषेधात्मक शब्द है. अतएव वाक्य प्रक्रिया में अर्थ एवं प्रयोग के आधार से ही इनका निर्णय होता है और संज्ञा एवं क्रिया का भेद इन्हीं के आधार से स्पष्ट होता है. भाषा इंडोनेशिया में व्याकरण के आधार से किसको संज्ञा कहा जाय अथवा किस शब्द को क्रिया कहा जाय, यह स्पष्ट नहीं है, परन्तु उनके सूचक शब्द ही वाक्य को एक क्रम देते हैं :—

अतएव यहाँ पर संज्ञा वर्ग, क्रिया वर्ग एवं सहायक शब्द वर्ग का उल्लेख क्रमबद्ध रूप में आवश्यक है.

1. **संज्ञा वर्ग**—इस वर्ग के अन्तर्गत अन्य कई छोटे-छोटे वर्ग भेद भी है, जिनका उल्लेख भी आवश्यक है और उन शब्दों का प्रयोग किसी शब्द को आधार बनाकर ही किया जाता है ; जैसे : दिशा सूचक वाक्य प्रक्रिया में ऐसे शब्दों का प्रयोग होगा, जिस शब्द से पहले दिशा बोधक एवं संबंध सूचक सहायक शब्द "डी" (में) का प्रयोग होगा; जैसे : **डीरूमाह** (घर में), डी मोबील (कार में), **डीजालान** (मार्ग में) डीताङ्गान, डी आईर, डी करतास आदि में 'डीक' के प्रयोग से (हाथ में) (पानी में) (पेपर में)—संज्ञा शब्द का बोध होता है.

वास्तव में 'डी' सहायक शब्द के रूप में अचेतन संज्ञा शब्दों से पहले लगाया जाता है. इसी के साथ एक अन्य संबंध सूचक सहायक शब्द 'पाडा' अथवा 'कपाडा' (की ओर, को) चेतन संज्ञा शब्दों का द्योतक है; जैसे : 'पाडा आनाक' (बच्चे को), 'पाडा ईबू' (माँ के लिए), "पाडा हारीमाओ" (चीते के लिए), पाडा ताङ्गाल (तारीख पर, तारीख को तथा "पाडा (कपाडा) जगमोहन" (जगमोहन को) का प्रयोग चेतनशील प्राणियों के लिए होता है. स्मरण रहे कि भाषा इंडोनेशिया में संज्ञा केवल दो रूपों में ही होती है, एक अचेतनशील शब्द के रूप में, जो प्राय: संज्ञा भाववाचक भी हो सकती है तथा दूसरी चेतन रूप में, इस प्रकार संज्ञा के भेद जड़ एवं चेतन, दो ही हैं. (प्रत्यक्ष एंव अप्रत्यक्ष).

२. **क्रिया वर्ग**—भाषा इंडोनेशिया में क्रियायें दो प्रकार की होती हैं; सकर्मक एंव अकर्मक. परन्तु विशेषण एंव अन्य सहायक शब्द भी अकर्मक क्रिया की भाँति या सकर्मक क्रिया की भाँति प्रत्यय एंव उपसर्ग के आधार से क्रिया वर्ग में लाये जा सकते हैं और उनका प्रयोग भी होता है. यों तो विशेषण अकर्मक क्रिया की भाँति सदैव ही प्रयोग में आता है, परन्तु मात्रा सूचक शब्दों के बाद में स्थित होने पर उसमें विशेषण के ही गुण रहते हैं; जैसे : 'आमात' तथा 'साङ्गात' (बहुत अधिक) के प्रयोग के उदाहरणों में 'आमात

मीसकीन' (बहुत अधिक ग़रीब, तथा 'साङ्गात बसार' (बहुत अधिक बड़ा) में 'मीसकीन' (ग़रीब) एंव 'बसार' (बड़ा) विशेषण ही रहते हैं; क्योंकि उनके पूर्व मात्रा मापक शब्द पहले से ही वाक्य प्रक्रिया में उनका स्थान निश्चित कर देते हैं.

3. **सहायक शब्द वर्ग**—वाक्य रचना में अपनी स्थिति एवं स्थान के अधार से इस सहायक शब्द वर्ग को पाँच प्रकार के शब्द-भेदों में बाँटा जा सकता है :

1. **परीपोसीसी**(संबंध बोधक शब्द) सभी संबध बोधक शब्द संज्ञा वर्ग के शब्दों से पहले ही आते हैं और कभी भी वाक्य के अन्त में नहीं रहते.

2. **कोनयूँगसी** (समुच्चय बोधक शब्द)—यह शब्द भी प्राय: वाक्य के अन्त में नहीं रहते और सदैव ही यह आवश्यक नहीं, कि वे संज्ञा शब्दों सेपहले ही रक्खे जायें.

3. **पनूनजूक कचाराआन** (मोडालीता, रीति बोधक शब्द—इनका क्षेत्र संबंध बोधक एवं समुच्चय बोधक शब्दों से अधिक व्यापक है, क्योंकि यह विभिन्न रीतियों के बोधक हैं.

4. **पनूनजूक सगी** (आसपेक) काल बोधक शब्द—काल बोधक शब्द सदैव ही क्रिया से पहले ही रहते हैं और कार्य का होना, पूर्ण होना अथवा भविष्यत काल में होने का बोध कराते हैं, क्योंकि भाषा इंडोनेशिया में भारतीय भाषाओं की भाँति शब्द को मोड़ कर क्रिया का रूप परिवर्तित नहीं किया जाता. काल का बोध केवल शब्दों के द्वारा ही होता है.

5. **पनूनजूक डराजात** (मात्रा सूचक शब्द)—मात्रा सूचक शब्द क्रिया एवं विशेषण से पहले ही आते हैं परंतु कभी-कभी इनका प्रयोग वाक्य के अंत में भी होता है; जैसे : चानतीक सकाली, बहुत साधारण रूप में आमात चानतीक, बहुत सुंदर का द्योतक है.

अध्याय 2

# क्रिया

भाषा इंडोनेशिया प्रत्यय प्रधान भाषा है. मूल शब्द में प्रत्यय एवं उपसर्ग के योग द्वारा अनेकों नये शब्द बनाये जाते हैं और इस प्रकार के शब्द भिन्न-भिन्न अर्थ बोधक होते हैं. कभी-कभी तो शब्द का अर्थ प्रत्यय एवं उपसर्ग के प्रयोग से बहुत दूर जा पड़ता है परंतु मूल शब्द कभी-कभी सापेक्ष्य रूपों में मूल आधार रूपों की संज्ञा भी पाते हैं.

प्रत्यय एवं उपसर्ग के प्रयोग के द्वारा दो प्रकार के शब्दों का रूप सामने आता है, जिनमें एक संज्ञा वर्ग है और दूसरा क्रिया वर्ग. यह वर्गीकरण इस प्रकार प्रस्तुत किया गया है :

1. अ उपसर्ग 'पर'—तथा प्रत्यय 'कान' का योग.

   ब उपसर्ग 'पर'—तथा प्रत्यय 'ई' का योग.

   जैसे /पर- /-कान / तथा प्रत्यय /-ई.

2. एक साथ उपसर्ग एवं प्रत्यय के योग से बना हुआ नया रूप जो मूल रूप शब्द से बनता है, उसमें भी उपसर्ग का प्रयोग होता है, जैसे : /पर—कान/ तथा /पर—कान/ का योग.

3. क्रियायें, प्रत्यय एवं उपसर्ग से जुड़कर नये आधार, मूल शब्द को नया रूप एवं अर्थ देती हैं.

अ. उपसर्ग /म वर्ग (मंग)—/ / डी—/ /स—/, बर—

ब. जोड़े द्वारा (योग) से बने हुए क्रिया रूप (एक साथ) /क-ग्रान/ तथा /बर-ग्रान/.

क्रिया रूप के शब्द विन्यास में सीमित रूप में प्रत्यय एवं उपसर्ग के द्वारा ग्राठ प्रकार के शब्द रूप (ग्राकार) प्रस्तुत किये जा सकते हैं :

सीमित क्रिया वर्ग के ग्राकारों का वर्गीकरण निम्नांकित है :

1. ग्राकार ग्रथवा मूल शब्द ग्रथवा रूप /पर-/, का मूल शब्द संज्ञा विशेषण (ग्रकर्मक क्रिया) के साथ प्रयोग किया जाता है.

2. ग्राकार /पर-कान/ का मूल शब्द संज्ञा क्रिया ग्रथवा विशेषण (ग्रकर्मक क्रिया) के साथ प्रयोग किया जाता है.
3. ग्राकार /-ई/ का मूल शब्द संज्ञा तथा विशेषण (ग्रकर्मक क्रिया) के साथ प्रयोग किया जाता है.

4. ग्राकार /पर-/ का मूल शब्द क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

5. ग्राकार /बर-ग्रान/ का मूल शब्द संज्ञा एवं क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

6. ग्राकार /तर-/ का मूल शब्द संज्ञा एवं क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

7. ग्राकार /क-ग्रान/ का मूल शब्द संज्ञा क्रिया एवं विशेषण (ग्रकर्मक क्रिया) के साथ प्रयोग होता है.

8. ग्राकार /मंग-/ का मूल शब्द संज्ञा एवं विशेषण (ग्रकर्मक क्रिया) के साथ प्रयोग होता है.

क्रिया रूप के शब्द विन्यास द्वारा प्रस्तुत नये शब्द असंख्य एवं ग्रसीमित हैं, उनका वर्गीकरण निम्नांकित है :

1. ग्राकार /-कान/ का मूल शब्द संज्ञा एवं क्रिया के साथ प्रयोग किया जाता है.

2. आकार /-ई/ का मूल शब्द क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

3. आकार /मंग-/ का मूल शब्द क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

4. आकार (डी-/ ) का मूल शब्द सकर्मक क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

5. आकार (स-/ ) का मूल शब्द संज्ञा एवं विशेषण (अकर्मक क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

6. आकार (तर-/ ) का मूल शब्द विशेषण (अकर्मक क्रिया) के साथ प्रयोग होता है.

भाषा इंडोनेशिया में साधारणतया क्रिया के रूप इस प्रकार होते हैं :

1. धातु रूप—शब्द, जैसे : बाचा पढ़ना

अथवा

| | | |
|---|---|---|
| मूल शब्द रूप | गामबार | तस्वीर |
| | तींगगी | ऊँची |
| | लालू | निकलना |

| | | |
|---|---|---|
| 2. उपसर्ग+धातु रूप | मम बाचा | पढ़ते हैं |
| | मंगगामबार | तस्वीर खींचते हैं |
| | ममपर तींगगी | ऊँची उठाते हैं |
| | बरलालू | निकल कर जाता है |

3. उपसर्ग+धातु रूप+प्रत्यय :

| | |
|---|---|
| ममबाचाकान | अध्ययन करते हैं |
| मंगगामबारकान | चित्रित करते हैं |
| ममपरतींगगीकान | ऊँची उठवाते हैं |
| मलालूई | किसी मार्ग के द्वारा गुजरते हैं |

क्रिया का धातु रूप कोई भी शब्द चाहे, वह क्रिया, संज्ञा अथवा विशेषण आदि हो, प्रत्यय एवं उपसर्ग के लगाने से क्रिया रूप में प्रयुक्त हो सकता है. क्रियाओं के उपसर्ग : 'बर', 'म' तथा 'मम पर' और प्रत्यय -'कान' तथा -'ई' का विस्तारपूर्वक प्रयोग बाद में प्रस्तुत किया जायेगा.

काता करजा=क्रिया 'ममपर' उपसर्ग (क्रिया द्योतक)
उपसर्ग मम+पर—का जोड़ा (योग अथवा मेल)

'ममपर' उपसर्ग द्वारा बनाई गई क्रिया सदैव ही सकर्मक होती है :

जब धातु रूप संज्ञा शब्द हो, तो उसी का विस्तार संज्ञा के गुणों के आधार से किया जाता है.

डेवा (देवता)

मेरेका ममपरडेवा राजा सूर्यवर्मन सबागे विष्णू.

वे राजा सूर्यवर्मन की पूजा विष्णू की भाँति करते थे.

इसतरी (पत्नी)

डीया ममपरइसतरीकान सओरांग जानडा.

उसने एक विधवा से विवाह किया है.

अथवा

उसने विधवा को स्त्री स्वीकार किया है.

2. जब धातुरूप (मूल शब्द) विशेषण होता है, तो 'ममपर' उपसर्ग द्वारा क्रिया को प्रभावोत्पादक बनाया जाता है. कभी-कभी आवश्यकतानुसार प्रत्ययों, -कान तथा -ई का भी प्रयोग किया जाता है :

जैसे : पोपूलेर (जनप्रिय)

कामी मनचोबा ममपरपोपूलेरकान बीडूआन ईतू.
हमने इस संगीतश को अधिक जनप्रिय बनाने का प्रयास किया है.

पानजांग (लम्बा)

डीया ममपरपानजांगकान बाकतू बीजा साया.

उसने मेरा बीज़ा समय से अधिक लम्बा बढ़ा दिया है.

बाईक (अच्छा)

डीया ममपरबाईकी मोबील साया.

उसने मेरी मोटर की मरम्मत की है.

3. जब मूल रूप संख्यावाचक होता है, तो 'ममपर' उसे मूल शब्द द्वारा प्रकट की गई संख्याओं में बांट देता है. कभी-कभी प्रत्यय -'कान' का भी प्रयोग किया जाता है.

'तीगा' (तीन) ईबू ममपरतीगा कूये ईतू.

माँ ने केक (मिठाई) को तीन भागों में बांट दिया है.

'सातू' (एक) सूकारनो ममपरसातूकान बांगसा इंडोनेसिया.

सुकर्ण ने इंडोनेशिया का एकीकरण किया है.

'मम' तथा 'पर' को आज्ञा सूचक वाक्यों एवं कर्मवाच्य सूचक वाक्यों में अलग-अलग प्रयुक्त किया जाता है.

**नमूने :**

अ. पांजांग (लम्बा)

परपानजांगलाह ईनी.

इसको लम्बा करो.

ब. जालान ईनी आकान डीपरपानजांगकान.

इस मार्ग को लम्बा किया जायेगा.

नये शब्द

| | |
|---|---|
| मलालूई | मध्य से, द्वारा |
| बरबागे | विभिन्न प्रकार |
| बरीता | समाचार |

| | |
|---|---|
| बाईक | अच्छा |
| समूआ | सभी, सब |
| मूसूह | शत्रु, दुश्मन |
| बेनतेंग | छोटा क़िला |
| लूकीसान | चित्र |
| जाँगान | वर्जित (नहीं) |
| आसीन | नमकीन |
| ताबोन | मधु मक्खी |
| माडू | मधु, शहद |
| बूँगा | फूल |
| डी तेपी | किनारे पर |
| वाकतू | समय, वक़्त |
| सूँगे | नदी, सरिता |
| ससूआतू | कोई व्यक्ति |
| कोता | शहर |
| ईकान | मछली |
| पमबसार | अधिकारी, अफ़सर |
| बातू | पत्थर, प्रस्तर |
| परतामा | प्रथम |
| पमबाँगूनान | इमारत |
| ईनसतीतूत | संस्था |
| जाम डूआबलास | बारह बजे का समय |
| सातू जाम | एक घंटा |
| पासूकान | सोना या टुकड़ी |
| जेनडराल | जनरल, सेनाध्यक्ष |
| परताहानान | सुरक्षा |

| | |
|---|---|
| ओराँग बावाहान | आश्रित कार्यकर्त्ता |
| पनचूरी | चोर |
| आताप | छत |
| आमात | अधिक (तीव्रता के लिये) |
| तूआ | पुराना |
| लूचू | हास्य से मनोरंजन |
| कारेना | कारण |
| तीलगराम | टेलीग्राम, तार |
| बूँकूसान | पार्सल |
| माताहारी | सूरज, सूर्य |
| ताहून | साल, वर्ष |
| डीलूआर नगरी | विदेश में |

**अभ्यास**

निम्नांकित शब्दों से वाक्य रचना करो :

1. बरसकोलाह (सकोलाह स्कूल)
2. ममूकूल (पूकूल पीटना)
3. मंगालामी (आलाम अनुभव, प्रकृति)
4. ममबाँडींगकान (बाँडींग मुक़ाबिला करना)
5. ममपरकोकोहकान) (कोकोह मज़बूत)
6. ममबरीकान (वरी देना)
7. ममासूकी (मासूक घुसना, प्रवेश)
8. मंगगमबीराकान (गमबीरा प्रसन्न)
9. ममाईनकान (माईन खेलना)
10. मनडूडूकी (डूडूक बैठना)

**सकर्मक**

उपसर्ग 'म'- म- वर्ग (उपसर्ग क्रिया द्योतक)

धातु रूप में 'म' उपसर्ग लगाने से सकर्मक क्रिया बनती है. 'म' का प्रयोग शब्द के प्रथम अक्षर के अनुसार परिवर्तित होता है. इससे वाक्य कर्त्तृवाच्य तथा क्रिया सकर्मक होती है.

'म' ('मन') में परिवर्तित हो जाता है, जब धातु रूप का प्रथम अक्षर ड, ज, च तथा त होता है, इनमें 'त' 'मन' के प्रयोग से विलुप्त हो जाता है ; जैसे :

| | | |
|---|---|---|
| डूगा | मनडूगा | सन्देह करता है, अन्दाज़ लगाता है |
| जाडी | मनजाडी | होता है, हो जाता है |
| चारी | मनचारी | ढूँढ़ता है |
| तारीक | मनारीक<br>(त का विलोप) | खींचता है |

अपवाद : तरजमाह, मनतरजमाहकान ,अनुवाद करता है.

विदेशी भाषा अरबी का शब्द होने के कारण यह शब्द उसी रूप में बिना परिवर्तित स्वरूप के 'मन' उपसर्ग लगा कर स्वीकार कर लिया गया है, परन्तु आजकल नियमानुसार 'मनरजमाहकान' शब्द का प्रयोग भी अनुवाद करने के अर्थ में प्रयोग में लाया जाता है. अतः दोनों ही प्रयोगों का प्रचलन है.

'म' ('मंग') में परिवर्तित हो जाता है, जब धातु रूप का प्रथम अक्षर, स्वर (अ, ई, ऊ, ए तथा ओ) एवं व्यंजन ह, ग तथा क होते हैं, (क का विलोप हो जाता है.

मंग- (स्वर) :

| | | | |
|---|---|---|---|
| आकू | मंगाकू | (मंग+आकू) | स्वीकार करता है |
| ईसी | मंगीसी | (मंग+ईसी) | भरता है, रिक्त स्थान की पूर्त्ति करता है. |

ऊकूर मंगूकूर (मंग+ऊकूर नापता है
एरात मंगेरात (मंग+एरात) मजबूत करता है
ओबात मंगोबात (मंग+ओबात) दवा करता है
(दवा देता है)

(व्यंजन) हाराप मंगहाराप आशा करता है
गूनतींग मंगगूनतींग क़ैंची से काटता है
कीरीम मंगीरीम भेजता है, डालता है
('क' का लोप हो जाता है)

'म'- ('मम'- ) में परिवर्तित हो जाता है, जब धातु रूप का प्रथम अक्षर 'ब' या 'प' हो. (प का लोप हो जाता है)

बूरू ममबूरू शिकार खेलता है, पीछा करता है
पूकूल ममूकूल मारता है, पीटता है
(प का लोप)

अपवाद : पूईयाँ ममपूईयाँई रखता है
पडूली ममपडूलीकान परवाह करता है, ध्यान देता है

'म'- (मंय) में परिवर्तित हो जाता है जब धातु रूप का प्रथम अक्षर 'स' हो. (स का लोप हो जाता है.)

सापू मंयापू बुहारता है, झाड़ू फेरता है

इस 'म'- उपसर्ग एक वर्ग का रूप धारण करता है तथा 'म-' वर्ग में 'मन'-, 'मम'-, 'मंग'- तथा 'मंय'- आते हैं.

'ममपर'- भी इसी वर्ग में रक्खा जा सकता है, परन्तु उसके प्रयोग पर अन्यत्र विचार किया जायेगा.

'म'- उपसर्ग में कोई परिवर्तन नहीं होता, यदि धातु रूप का प्रथम अक्षर य, ल, म, न, ङ्: ञ:, र और व होता है :

| | | | |
|---|---|---|---|
| म- : | याकीन | मयाकीनकान | विश्वास करता है |
| | लारी | मलारी | भागता है |
| | माईन | ममाईनकान | खेलता है |
| | एंगेरीकान | मंगेरीकान | खेल कराता है<br>घृणा होती है,<br>(घृणित वस्तुओं से मन अकुलाता है) |
| | याँयीं | मयाँयीकान | गाना गाया है |
| | रासा | मरासा | महसूस करता है |
| | वाकील | मवाकीली | प्रतिनिधित्व करता है |

**नोट** : अरबी शब्द 'फ़ीतनाह्' तथा डच शब्द 'फ़ीतो' में भी 'मम'- उपसर्ग क्रिया रूप देने के लिये लगाया जाता है; जैसे :

| | | | |
|---|---|---|---|
| म—(मम— | फ़ीतनाह् | ममफ़ीतनाह्कान | धोखा देता है |
| | फ़ीतो | ममफ़ीतो | वोट का विशेष अधिकार होता है |

क्रिया रूप बोधक 'म'- उपसर्ग के विभिन्न प्रयोग इस प्रकार हैं :

1. जब धातु रूप संज्ञा होती है, तो 'म'- उपसर्ग द्वारा कार्य का संचालन स्पष्ट किया जाता है. इसके प्रयोग से क्रिया सकर्मक हो जाती है और कर्त्तृ वाच्य के रूप में वाक्य का प्रयोग होता है.

जो धातु रूप अकर्मक क्रिया के रूप में होते हैं, उन्हें 'म'- (क्रिया उपसर्ग) द्वारा सकर्मक बनाया जा सकता है. भाषा इंडो-नेशिया में विशेषण अकर्मक क्रिया के रूप में भी प्रयुक्त होता है, परन्तु 'म'- वर्ग उपसर्ग एवं -'कान' तथा -'ई' प्रत्यय के जोड़ से कारण सूचक तथा सकर्मक क्रिया के रूप में भी बनाया जा सकता है. इस प्रकार संज्ञा, क्रिया एवं विशेषण धातु रूपों में अन्योनाश्रित संबंध

हैं, क्योंकि विशेषण को अकर्मक क्रिया, सकर्मक क्रिया एवं भाव वाचक संज्ञा के रूप में प्रत्यय एवं उपसर्ग के प्रयोग द्वारा कई अर्थों में प्रयुक्त किया जा सकता है.

भाषा इंडोनेशिया में क्रिया रूपों को संज्ञा रूप दिया जा सकता है तथा संज्ञा रूपों को क्रिया की भाँति प्रयोग में लाया जाता है. संज्ञा के केवल दो ही रूप हैं :

1. किसी वस्तु या व्यक्ति का नाम (प्रत्यक्ष) — आचार्य बिनोवा भावे, आचार्य नरेन्द्र देव,

2. संज्ञा भाव वाचक (अप्रत्यक्ष) — महानता, देवत्व

निम्नांकित वाक्यों में संज्ञा, क्रिया एवं विशेषण (अकर्मक क्रिया) को धातु रूप मानकर इनके प्रयोग प्रस्तुत किये गये हैं.

**'म' वर्ग के प्रयोग**

**संज्ञा शब्द** — कार्य करना क्रिया के रूप में

रोती (रोटी)

प्रयोग : इबू मरोती — माँ रोटी बनाती है

क्रिया शब्द

बाबा (लाना) — कार्य की क्रियाशीलता

प्रयोग : साया ममबाबा पायूँग — मैं छाता लाया हूँ

विशेषण (अकर्मक क्रिया)

मेराह (लाल) — कार्य का गुण

प्रयोग : साया माराह, माका मूका साया ममेराह.

मैं क्रुद्ध था, अतएव मेरा चेहरा (क्रोध से) लाल हो गया था.

विशेषण का क्षेत्र भाषा इंडोनेशिया में काफ़ी व्यापक है,

क्योंकि संज्ञा की विशेषतायें भी विशेषण द्वारा ही स्पष्ट होती हैं और क्रिया तथा संज्ञा दोनों ही रूपों को, यह प्रत्यय एवं उपसर्ग के जोड़ने से बड़ी सरलतापूर्वक धारणा कर लेता है, जिससे विशेषण भाषा इंडोनेशिया में गत्यात्मक बन गया है.

निम्नांकित धातु रूप 'बर'- अथवा 'म'- वर्ग के उपसर्गों का प्रयोग नहीं करते, यद्यपि इनके अपवाद भी देखे जा सकते हैं.

| | |
|---|---|
| आकान | गे, गा, गी (भविष्य द्योतक) |
| माऊ | चाहना, चाहता |
| हंडाक | इच्छा, इच्छा करना |
| आमबरूक | गिर जाना |
| आनतरी | क़तार, लाइन |
| आपाल अथवा हाफ़ाल, | रट लेना, रटना |
| बाँकीत | उठना |
| बाँगून | सोकर उठना, जाग्रत होना |
| बीमबाँग | भ्रम में रहना, भ्रमित |
| बीसा | सकना, सका |
| बूबार | बिखर जाना,भंग कर दिया जाना |
| डाताँग | आना |
| जातूह | गिरना |
| डापात | सकना, पाना (मनडापात) |
| डूडूक | बैठना |
| गागाल | असफल होना |
| हारूस | आवश्यक होना, चाहिये |
| हीडूप | जीवित रहना |
| ईकूत | अनुसरण करना |
| इंगीन | अभिलाषा करना, इच्छा रखता |

| | |
|---|---|
| इनसाफ | स्वीकृत करते हुये महसूस करना |
| इंगात | स्मरण करना |
| कालाह | हार जाना |
| कावीन | विवाह करना |
| कमारी | इधर आइये |
| लेबात | गुज़रना, द्वारा |
| लँयाप | ग़ायब हो जाना |
| लोलोस | छुपकर सरक जाना |
| लूलूस | परीक्षा में उत्तीर्ण होना |
| लूपा | भूल जाना, भूलना |
| माजू | आगे बढ़ना, प्रगति करना |
| माती | मरना |
| मनांग | जीत जाना |
| मीनता | प्रार्थना करना, माँगना |
| मीनूम | पीना |
| मोगोक | हड़ताल करना |
| मोहोन | प्रार्थना करना, पूजा करना |
| मूँगकीर | इनकार करना |
| मूनडूर | पीछे हटना |
| मूँगकीन | सम्भव |
| मूनचूल | प्रकट होना |
| नाईक | ऊपर चढ़ना, आरोहण करना |
| ओमोंग | बातचीत करना |
| परगी | जाना |
| परलू | आवश्यक |
| परचाया | विश्वास करना |

| | |
|---|---|
| पूलांग | लौटना, वापिस जाना |
| सामपे | पहुँचना, सीमा तक |
| सतूजू | सहमत होना |
| सूका | पसन्द करना |
| ताहू | जानना |
| तामात | समाप्त करना |
| तामपील | आगे आना |
| तरबाँग | उड़ना |
| तरताबा | हँसना |
| तताप | दृढ़ रहना, निश्चित रहना |
| तबास | मृत्यु होना, नष्ट हो जाना |
| तीबा | आना |
| तीडूर | सोना |
| तींगगाल | रहना, मुक़ीम होना |
| तूरून | उतरना |
| तूरूत | अनुसरण करना |
| माकान | खाना |
| माँडी | नहाना |
| माँकात | मृत्यु हो जाना (बड़े व्यक्ति की) |
| तीडाक ऊसाह | आवश्यक नहीं |
| बाफ़ात | मृत्यु होना (महात्मा की) |

**नोट :** बाँगून, डापात, ईकूत, डाताँग, कालाह, तताप, तींगगाल, तूरून तथा तूरूत के साथ 'म'- उपसर्ग का प्रयोग किया जा सकता है परन्तु इससे अर्थ में पूरा परिवर्तन हो जाता है और इससे इतने अर्थान्तर की कल्पना भी नहीं की जा सकती.

| | |
|---|---|
| ममबाँगून | निर्माण करता है, बनवाता है |
| मनडापात | पाता है |
| मनडातांग | किसी के पास पहुँचता है |
| मंगईकूत | अनुसरण करता है |
| मंगालाह | ज़िद छोड़ता है, मान जाता है, हार जाता है |
| मनेताप | रहता है |
| मनींगगाल डूनीया | संसार छोड़ देता है |
| मनूरून | उतरता है |
| मनूरूत | आज्ञा का पालन करता है, अनुसार कार्य करता है |

**शब्द**

| | |
|---|---|
| (डी) डालाम | में, अन्दर |
| बाचा | पढ़ना |
| सूरात काबार | अख़बार, दैनिक पत्र |
| गरगाजी | आरी (काटने का औज़ार) |
| बालोक | किरण |
| बसार | बड़ा |
| मूडाह | सरल |
| डेंगार | सुनना |
| डेरू | शोर, चिल्लाना |
| डीड्हतान | वन में |
| तूलीस | लिखना |
| कपाडा | को, के लिये |
| बीवी | चाची |
| सूरात | पत्र |

| | |
|---|---|
| बूनूह | क़त्ल करना |
| ग्रानजींग | कुत्ता |
| गीला | पागल |
| सबरांग | उस पार, दूसरी तरफ़ |
| हूजान | वर्षा |
| पाडा | में, तरफ, ऊपर |
| तूकांग कापूर | कलई करनेवाला (सफ़ेदी करने वाला) |
| ससग्रोरांग | कोई व्यक्ति |
| डीनडींग | दीवार |
| कोतोर | गन्दा |
| पेसता | उत्सव |
| ग्राबान | बादल (वर्षा के) |
| डेंगान सलामत | सुरक्षा से |
| मलालूई | माध्यम से, द्वारा |
| याँयीं | गाना |
| तारी | नाचना |
| ग्राँगीन | तेज वायु |
| सीमपान | रखना |
| ऊग्राँग | रूपया, पैसा, धन |
| चूची | धोना |
| हीताम | काला, काली |
| रोकोक | सिगरेट |
| सबनतर लागी | एक क्षण बाद |

## अभ्यास

उपसर्ग म- वर्ग का प्रयोग कीजिये एवं भाषा इंडोनेशिया में वाक्य रचना कीजिये :

1. पिता जी अख़बार पढ़ रहे हैं.
2. शशि ने अपनी चाची को पत्र लिखा.
3. कल माता जी ने कपड़े नहीं धोये.
4. वह इस प्रश्न का उत्तर नहीं देना चाहता.
5. वे अपने-अपने घरों में झाड़ू लगाते हैं.

## अकर्मक क्रिया

### उपसर्ग 'बर' (क्रिया द्योतक)

भाषा इंडोशिया में धातु रूप में जब प्रथम शब्दांश का प्रथम अक्षर 'र' हो तो 'बर' का 'र' विलुप्त हो जाता है, इस प्रकार उपसर्ग केवल 'ब' ही रह जाता है ;

उदाहरणार्थ :

1. रूमाह (मकान) उपसर्ग के प्रयोग से 'बरूमाह' (रहता है) होता है. इसी प्रकार 'रासा' (महसूस) से 'बरासा' (महसूस करता है.) एवं रीबू (एक हजार) से 'बरीबूरीबू' हज़ारों की संख्या में, 'बर' का 'र' बकरजा (करजा) कार्य में भी विलुप्त हो जाता है क्योंकि पहले शब्दांश में ही 'र' रहता है, इसी प्रकार परगी (पर+गी), जाना में भी पहले शब्दांश में 'र' है, अतएव 'बर' का 'र' समाप्त हो गया एवं उपसर्ग के रूप में केवल 'ब' ही शेष रहा.

2. 'बर' का परिवर्तन 'बल' के रूप में बलाजार (पढ़ता है) हो जाता है, क्योंकि 'र' एवं 'ल' अर्द्धस्वरों के रूप में अपवाद

स्वरूप कहीं-कहीं प्रयोग में लाये जाते हैं और यह प्रयोग एक अपवाद ही है.

उपसर्ग 'बर' के लगाने से क्रिया रूप बनता है, जो अकर्मक एवं कर्तृवाच्य होता है तथा 'बर' के प्रयोग से क्रियाओं के कई अर्थ परिवर्तन भी होते हैं.

1. रखना अथवा संबंध प्रकट करना

अ. रामबूत (बाल) सं.—ईआ बराबूत हीताम.
उसके काले बाल हैं.

ब. जालान (टहलना) क्रिया—साया बरजालान.
मैं टहलता हूँ.

स. बाईक (अच्छा) विशेषण—गाडीस ईतू वरबाईक बूडी.
यह लड़की अच्छी बुद्धि रखती है.
अथवा
यह लड़की बुद्धिमती है.

2. पहनना अथवा वस्त्र धारण करना

बाजू, वस्त्र, कमेजा (कमीज़)—आनाक ईतू वरबाजू पूतीह.
वह बच्चा सफेद वस्त्र पहने हुये है.

3. किसी सवारी से जाना.

केरेता आपी, रेलगाड़ी.
कामी बरकेरेताआपी कमालांग.
हम लोग रेलगाड़ी द्वारा मालांग को गये.

4. किसी व्यवसाय अथवा कार्य को करना

गूरू (अध्यापक)—ईआ बूकान गूरू ततापी सलालू वरगूरू
वह अध्यापक नहीं है, परन्तु सदैव ही अध्यापन कार्य करता है.

**नोट : रखना, मालिक** होना तथा **प्राप्त करना** के लिये एक अन्य शब्द 'ममपूइयाँई' का भी प्रयोग होता है ;

उदाहरणार्थ :

ईश्रा बरामबूत हीताम.
ईश्रा ममपूइयाँई रामबूत हीताम.
उसके बाल काले हैं.

5. जीविका के लिये व्यवसाय करना.
जूश्राल, बेचना, बूआह (बूश्राहान), विभिन्न प्रकार के फल :
श्रोरांग ईनी बरजूश्राल बूश्राह बूश्राहान.
यह व्यक्ति कई प्रकार के फल बेचता है.

6. पारस्परिक कार्य

श्रधिकतर प्रत्यय—'श्रान' का प्रयोग होता है तथा इसे धातु के साथ जोड़ दिया जाता है. कभी-कभी धातु रूप को दोहराया भी जाता है,

सालाम (नमस्कार या शुभ कामना), हाथ मिलाना
कामी बरसालामान हमने एक-दूसरे से हाथ मिलाया.
हानताम (चोट करना), कडूश्रा श्रानाक श्रानाक ईतू.
बरहानताम हानतामान.
दोनों बालकों ने एक-दूसरे पर चोट की.

7. श्रपने लिए स्वत: कोई कार्य करना

हीश्रास (प्रसाधन करना, साज सज्जा करना)
गाडीस ईतू बरहीश्रास डीमूका चरमीन.
वह लड़की शीशे के सामने (केश) प्रसाधन कर रही है.

8. किसी त्योहार या शुभ श्रवसर को मनाना.

ऊलाँग ताहून (जन्म दिन).
रानी बरऊलाँग ताहून हारी ईनी.
श्राज रानी का जन्म दिवस है.

9. सफलता प्राप्त करना, किसी कार्य को सफलता से पूरा करना.

हासील (सफलता, लाभ)

1. ईश्रा बरहासील मनचारी रामूश्रान ईतू.
   वह जड़ी-बूटियाँ ढूँढ़ने में सफल हो गया.

2. साया बरहासील डालाम ऊजीयान.
   मैंने परीक्षा में सफलता प्राप्त की.

10. कहना

डीश्रा बरकाता "समूश्रा बाईक डीसीतू".
उसने कहा, "वहाँ सब अच्छी तरह हैं".

11. क्रिया में ही संकेत रूप में किये गये किसी कार्य को करना

जूड़ी (जुश्रा खेलना)
मेरेका बरजूडी सहारी समालाम.
वे पूरी रात तथा पूरे दिन जुश्रा खेलते हैं.

12. किसी असंख्य गणना की अनिश्चितता को प्रकट करना तथा अक्सर प्रत्यय -श्रान को बल देने के लिये जोड़ दिया जाता है.

गमरलाप (झिलमिलाना)
रीबूश्रान बीनताँग गमरलापान डीलाँगीत.
हजारों नक्षत्र श्राकाश में झिलमिलाते हैं.

13. प्रयोग में लाना

बाहासा (भाषा)

कामू बरबाहासा इंडोनेसिया.
तुम भाषा इंडोनेशिया का प्रयोग करते हो.

अथवा

तुम भाषा इंडोनेशिया बोलते हो.

14. जब धातु रूप संख्या हो तो 'वर' उपसर्ग का प्रयोग एकता प्रकट करता है

सातू (एक)

मारीलाह कीता वरसातू.

आओ हम सब एक हो जायें.

15. कुछ धातु रूपों के साथ 'वर' उपसर्ग लगाने से कोई अर्थ परिवर्तन नहीं होता, परन्तु वे केवल अपवाद स्वरूप ही हैं; जैसे :

| | |
|---|---|
| लालू अथवा वरलालू | गुजरना |
| वारींग अथवा वरवारींग | लेटता है, आराम करता है |
| वलानजा अथवा वरबलानजा | सौदा खरीदता है |
| पीनडाह अथवा वरपीनडाह | चला जाता है |
| | मकान बदलता है |

**नये शब्द**

| | |
|---|---|
| नेनेक | दादी माँ |
| काकेक | दादा |
| गीगी | दाँत |
| तपूक ताँगान | ताली बजाना |
| जानजी | प्रतिज्ञा, प्रतिज्ञा करना |
| मंगऊलाँगी | दोहराता है |
| पाकेआन | वस्त्र |
| डाराह | रक्त |
| एमपात | चार |
| तेलूर | अंडा |
| सेलीसीह | आपस में झगड़ना |

| | |
|---|---|
| रीऊह् रंडाह् | शोर मचाना, प्रबल, उत्कट |
| ककजामान | क्रूरता |
| तूकार | बदलना (अदला-बदली करना) |
| तमपात डूडूक | बैठने का स्थान |
| ओराँग डेसा | ग्रामीण व्यक्ति, गाँव का आदमी |
| जागूँग | मक्का (अनाज) |
| तानाम | पौधा, पौधा लगाना |
| लूका | घाव |
| परामपोक | लुटेरा, डाकू |
| हाडीरीन | उपस्थित व्यक्ति |
| बीरू | नीला |
| चीऊम | चूमना |
| सरींग | अक्सर |
| पारा हाडीरीन | उपस्थित सज्जन वृन्द |

### अभ्यास

'वर' उपसर्ग का प्रयोग करो एवं भाषा इंडोनेशिया में अनुवाद करो :

1. कामी (मोबील) क बाँडूँग.
2. कलींची तीडाकू आडा (गीगी).
3. गाडीस ईतू सूका (पाकेआन) बीरू .
4. लूकायाँ (डाराह्).
5. मंगापा कामू सरींग (सलीसीह्) ?

### आसपेक, काल (काल बोधक शब्द)

भाषा इंडोनेशिया में विभक्तियों का प्रयोग क्रिया (धातु) में संख्या, पुरुष अथवा काल के अनुसार नहीं होता, फिर भी काल

बोधक शब्दों द्वारा काल (भूत, वर्तमान तथा भविष्यत् काल) को व्यक्त किया जाता है.

क्रिया के काल बोधक शब्द तीन प्रकार के हैं :

1. कार्य का पूरा हो जाना अथवा समाप्त हो जाना :

| | |
|---|---|
| तलाह | पहिले से, अभी तक |
| सूडाह | समाप्त होना, व्यतीत होना |
| हाबीस | समाप्त होना |

2. कार्य की गतिशीलता का द्योतक एवं वर्तमान काल :

| | |
|---|---|
| सडाँग | निरन्तरता बोधक |
| लागी | आगे बढ़ता है |
| तंगाह | मध्य में है |
| मासीह | अब भी कार्य हो रहा है |

3. कार्य की भविष्यत् काल की संभावना :

| | |
|---|---|
| आकान | होगा,<br>होगी |
| माऊ | कार्य करने की इच्छा (भविष्य में) |
| हंडाक | अभिलाषा सूचक (भविष्य में) |

भविष्यत् काल के लिये काल बोधक शब्द हैं :

माऊ, आकान तथा हंडाक.

**नमूने :**

1. ईआ माऊ डाताँग.

   वह आयेगा.

2. साया हंडाक तीडूर.
   मैं सोने के लिये जाऊँगा.

3. रीता आकान परगी क इंडोनेसिया.
   रीता इंडोनेशिया जायेगी.

वर्तमान तथा निरन्तर गति सूचक काल को स्पष्ट करने के लिये भी तीन शब्द हैं :
सडाँग, मासीह तथा लागी.

**नमूने :**

1. भीम सडाँग माकान.
   भीम भोजन कर रहा है.

2. ईबू मासीह साकीत.
   माँ बीमार चल रही हैं.

3. ईआ लागी बरजालान कतीका ईआ मलीहातसाया.
   वह जा रहा था, जब उसने मुझे देखा था.

**भूतकाल**

भूतकाल समय बोधक क्रिया विशेषणों अथवा क्रिया विशेषण द्वारा व्यक्त किया जा सकता है ; जैसे :

कमारीन — कल (जो व्यतीत हो गया)
मींगगू याँग लालू — गत सप्ताह

समय बोधक क्रिया विशेषण वाक्य के प्रारम्भ, अन्त अथवा कर्त्ता के बाद रक्खे जा सकते हैं :

**नमूने :**

1. कमारीन साया जातूह डारी ताँगगा.
   कल मैं नसेनी (सीढ़ी) से गिर गया था.

2. मेरेका कावीन मींगगू याँग लालू.
   उन्होंने गत सप्ताह विवाह किया था.

3. डाहूलू कामी तींगगाल डी मनीला.
   पहले हम मनीला में रहते थे.

पूर्ण भूतकाल सूचक शब्द भाषा इंडोनेशिया में इस प्रकार हैं, तथा कार्य की समाप्ति का संकेत देते हैं :

तलाह, सूडाह तथा बारूँ.

**नमूने :**

1. ग्रोराँग साकीत ईतू तलाह समबूह.
   वह बीमार ग्रादमी चंगा हो गया है.

2. साया सूडाह माकान.
   मैं भोजन कर चुका हूँ.

3. ग्राडीक साया बारू बाँगून.
   मेरा छोटा भाई ग्रभी सोकर उठा है.

**नये शब्द**

| | |
|---|---|
| ममीकीरकान | सोचता है |
| सोआल | प्रश्न, समस्या |
| तामू | मेहमान, ग्रतिथि |
| तरबाँग | उड़ना |
| मंगगंडाराकान | मोटर चलाता है |
| मंगगीगीत | दाँतों से काटता है |
| तीगा बूलान लागी | तीन महीने में |
| डूग्रा मींगगू याँग लालू | दो सप्ताह पहले |

| | |
|---|---|
| (डी) डालाम | में (अन्दर) |
| कमारीन मालाम | कल रात |
| बूलान डेपान | आगे आनेवाला महीना |
| बेसोक सोरे | कल दोपहर बाद |
| नानती मालाम | आज रात |
| कमारीन डाहूलू | कल से पहले का दिन |
| मनींगगाल डूनीया | स्वर्गवास हो गया है |
| डूआ ताहून याँग लालू | दो वर्ष पूर्व |
| पाडा सूआतू हारी | किसी एक दिन |
| पाडा सूआतू बाकतू | एक समय |
| बरबारींग | लेटता है |
| डीबाबाह | नीचे |
| बरडोआ | प्रार्थना करता है |
| ताँगगा | सीढ़ी, नसेनी |
| मंयेलेसाईकान | समाप्त करता है, पूरा करता है |
| पकरजाआन | कार्य, काम |
| पनूलीस (सकरतारीस) | सचिव, लिपिक, लेखक |
| सकाराँग | अब, आजकल |
| मंगरती | समझता है |
| बारू बारू ईनी | अभी हाल ही में |
| गीगी | दाँत |
| डारी | से (अलग होना) |
| बरचाकाप | बातचीत करता है |
| बरजालान | टहलता है, चलता है |
| डूडूक | बैठना |
| पीनतू | दरवाजा |
| मनूतूप | बन्द करता है |
| मोबील | मोटर-कार |

### अभ्यास

निम्नांकित वाक्यों का भाषा इंडोनेशिया में अनुवाद करो :

1. वे बातचीत कर रहे हैं.
2. उनका कार्य समाप्त हो चुका है.
3. दो सप्ताह बाद मैं सारनाथ जाऊँगा.
4. वह दरवाजा बन्द कर चुका है.
5. मैं मोटरकार से यात्रा कर रहा हूँ.

### म- वर्ग (उपसर्ग सकर्मक क्रियाद्योतक)

कान, ई प्रत्यय क्रिया द्योतक

1. उपसर्ग म- तथा प्रत्यय -ई का जोड़े से प्रयोग.
2. उपसर्ग म- तथा प्रत्यय -कान का जोड़े से प्रयोग.

1. उपसर्ग म- वर्ग तथा प्रत्यय -ई का जोड़ से प्रयोग सदैव ही क्रिया को सकर्मक बनाता है, परन्तु वह गतिशील नहीं होता.

**नमूने :**

जब धातु रूप क्रिया होती है, तो म- वर्ग + -ई का प्रयोग स्थान, स्थिति, कार्य की पूर्णता तथा किसी स्थान पर अधिकार प्राप्त करने के अर्थ का संकेत देता है :

अ. डूडूक (बैठना)

शत्रु ने राजधानी पर कब्ज़ा कर लिया है.
मूसूह तलाह **मनडूडूकी** ईबूकोता.

ब. डीआम (रहना)

सीआपा **मनडीआमी** रूमाह ईतू ?
उस मकान पर किसका अधिकार है ?

अथवा

उस मकान में कौन रहता है ?

स. किसी कार्य को दोहराना

तंडाग (पैर से बार-बार टक्कर मारना)

हसन ने कुत्ते को पैर से बार-बार टक्कर मारी.

हासान मनंडाँगी ग्रानजींग ईतू.

द. अकर्मक क्रिया को सकर्मक बनाना तथा कारण होना

बाईक (अच्छा)

डीया ममपरबाईकी सपेडा ईतू.

उसने उस साइकिल की मरम्मत की.

किसी कार्य की पूर्णता एवं गतिहीनता

सीसीक (छिलका उतारना)

ईग्रा मंथीसीसीक ईकान ईतू.

उसने उस मछली के छिलके उतारकर साफ़ किये.

जागो (विशेषता)

ईग्रा मनजागाई लापाँगान.

वह खेल के मैदान में बेजोड़ है.

2. उपसर्ग म- वर्ग तथा प्रत्यय -कान का जोड़े से प्रयोग सदैव ही क्रिया को सकर्मक बनाता है एवं कार्य के गतिशील होने का संकेत देता है.

जब धातु रूप क्रिया होती है, तो म- वर्ग + -कान का प्रयोग इस प्रकार होता है :

1. धातु रूप का कारण सूचक रूप एवं सकर्मक बनाना तभी संभव है, जब क्रिया अकर्मक होती है.

**नमूने :**

जातूह (गिरना)

पमाईन ईतू मनजातूहकान बोला.

उस खिलाड़ी ने गेंद को गिरा दिया.

ब. किसी के लिये कोई कार्य करना

वली (ख़रीदना)

सारीनाह ममवलीकान ग्राडीकयाँ बूकू.
सारीनाह ने ग्रपनी छोटी बहिन के लिये पुस्तक ख़रीदी.

स. कर्म के ग्राधार से कार्य का परिणामस्वरूप गतिशील होना :

तरतावा (हँसता है)

मूरीड मूरीड ईतू मनतरतावाकान ललूचोन ईतू.
बच्चे हास्यपूर्ण कहानी से हँसने लगे.
हास्यपूर्ण कहानी उनके हँसने का कारण बनी.

**नोट :** जोड़े के साथ (प्रत्यय एवं उपसर्ग) को सदैव ही सहायक क्रिया रूपों में प्रयोग किया जाता है;
जैसे :

ग्र. कामी डापात मयाँयीं (केवल याँयीं नहीं)
हम गाना गा सकते हैं.

व. साया ग्राकान डाताँगकान डीया
मैं उसको लाऊँगा.
(मैं उसके ग्राने का कारण बनूँगा)

## अभ्यास

जोड़ों के आधार से म- वर्ग + -कान अथवा म- वर्ग + -ई से धातु रूपों को पूर्ण करो :

1. ईश्रा (कपाला) कावानान परामपोक.
2. माऊकाह् कामू (कूलीत) बूकू साया.
3. डीरेकतूर पनरबीतान ईतू (तानडा ताँगान) परजाँजीश्रान ईतू.
4. डीया (डकात) साया ऊनतूक बीचारा.
5. सी श्रापा याँग (तमू) पेनामू याँग हीलाँग ?
6. परानताश्रो ईतू (रीनडू) तानाह्श्राईरयाँ.
7. मेरेका तीडाक माऊ (डेंगार) नासीहात श्रोराँगतूश्रा मेरेका.
8. पमबूरू ईतू (लेमपार) लंबींग.
9. साया (पींजाम) पोमपा कपाड़ा तताँगगा साया.
10. कापान तूश्रान (जूश्राल) मोबीलमू ?

## कर्मवाच्य

उपसर्ग 'डी' (क्रिया द्योतक)

कर्मवाच्य में कर्म प्रधान रूप से वाक्य के प्रारम्भ में श्राता है. स्पष्ट है कि वाक्य की क्रिया सकर्मक होगी, तभी कर्मवाच्य को वाक्य रूप में लाया जा सकता है. इसी प्रकार कर्त्तृवाच्य में कर्त्ता की प्रधानता होती है श्रौर वाक्य का प्रारम्भ कर्त्ता द्वारा ही होता है, परन्तु यह श्रावश्यक नहीं है कि विधेय (क्रिया) सदैव ही सकर्मक हो. कर्त्तृवाच्य श्रकर्मक क्रिया के साथ भी बनाया जाता है.

कर्मवाच्य में डी+मूल शब्द (धातु रूप क्रिया) का प्रयोग किया जाता है. इसका प्रयोग साधारणतया तभी होता है, जब उद्देश्य (कर्त्ता) संज्ञा अथवा पुरुषवाचक सर्वनाम हों. ईश्रा अथवा

डीश्रा (पुरुषवाचक सर्वनाम अन्य पुरुष) को प्रत्यय 'याँ' की भाँति भी प्रयोग में लाया जाता है, परन्तु ऐसी अवस्था में वह संबंध सूचक शब्द ओलेह (द्वारा) के बाद ही आता है, कभी-कभी ओलेह का लोप भी हो जाता है.

आकतीफ़, कर्त्तृवाच्य (क० वा०)

साया ममवाचा बूकू.
मैं किताब पढ़ता हूँ.

कर्मवाच्य :

बूकू डीबाचा ओलेह साया.
पुस्तक मेरे द्वारा पढ़ी जाती है.

अथवा

बूकू डीबाचा साया.
पुस्तक मेरे द्वारा पढ़ी जाती है.

कर्त्तृवाच्य :

मालिनी मनूलीस सूरात ईतू.
मालिनी ने यह पत्र लिखा है.

कर्मवाच्य :

सूरात ईतू डीतूलीस ओलेह मालिनी.
यह पत्र मालिनी द्वारा लिखा गया है.

कर्त्तृवाच्य :

ईश्रा मनजूश्राल कूडा ईतू.
उसने उस घोड़े को बेचा.

कर्मवाच्य :

कुडा ईतू डीजूआल ओलेह ईश्रा.
अथवा ओलेयाँ.
वह घोड़ा उसके द्वारा बेचा गया.

**नोट :** कर्त्ता एवं क्रिया को एक साथ रखकर कर्मवाच्य स्वीकार करना भ्रमात्मक है, क्योंकि वह रूप तो जैसे कर्तृवाच्य का वास्तविक स्वरूप ही है ; जैसे :

अ. आकू जूआल/कूडा ईतू (कर्तृवाच्य)

ब. कुडा ईतू/आकूजूआल (कर्तृ वाच्य)

अतएव कर्म को पहले रखकर वाक्य में शब्दों का स्थानान्तरण करके कर्मवाच्य वास्तविक अर्थ में बनता प्रतीत नहीं होता. अतएंव यह विषय विवादास्पद है, और डच भाषा की वाक्य रचना के अनुकरण पर आधारित है. अतएव इंडोनेशिया के व्याकरणाचार्य प्रो० आनतोन एम मूलयोनो तथा प्रो० डा० हरीयाती सूबाडीयो के अनुसार इस प्रकार की वाक्य रचना कर्मवाच्य के अन्तर्गत आती ही नहीं. उसमें केवल वाक्य खण्डों (गात्रों) का ही स्थानान्तरण होता है.

2. निम्नांकित वाक्य के दो कर्मवाच्य रूप प्रस्तुत किये जा सकते हैं. क्रिया के प्रत्यय -कान के उस रूप को भी देखिये, जिसके बाद संबंध सूचक शब्द 'कपाडा' (को) का प्रयोग होता है.

कर्तृवाच्य :

अ. ईआ मनाबारी साया पकरजाआन.
उसने मुझको काम प्रदान किया.

कर्मवाच्य

ब. साया डीताबारी पकरजाआनयाँ (ओलेहयाँ).
उसने मुझको काम प्रदान किया.

स. पकरजाआन डीताबारकान कपाडा साया.
(ओलेह डीया),
मुझे एक काम प्रदान किया गया.

3. उपसर्ग डी- तथा पर- का मेल उपसर्ग मम- तथा पर-

के मेल का कर्मवाच्य स्वरूप होता है अन्यथा 'डी' उपसर्ग के बाद अन्य कोई क्रिया सूचक उपसर्ग नहीं लगता.

उदाहरणार्थ :

मेरेका **डीपरसातूकानयाँ** (डीया).
वे उसके द्वारा एकीकरण में किये गये.

अथवा

डीया **ममपरसातूकान** मेरेका.
उसने उनका एकीकरण किया.

**नोट :** स्मरण रहे कि कर्मवाच्य एवं कर्त्तृवाच्य एक ही वाक्य को व्यक्त करने की दो विभिन्न शैलियाँ हैं, इससे अर्थ में किसी प्रकार का परिवर्तन नहीं होता.

4. उपसर्ग डी- तथा प्रत्यय -ई का मेल उपसर्ग म- तथा प्रत्यय -ई के मेल का कर्मवाच्य होता है.

**कर्मवाच्य**

उदाहरणार्थ :

अ. कोता ईतू तलाह **डीडूडूकी** मूसूह.
उस नगर पर शत्रु का अधिकार हो चुका है.

कर्त्तृवाच्य :

ब. मूसूह तलाह मनडूडूकी कोता ईतू.
शत्रु ने उस नगर पर अधिकार कर लिया है.

इसी प्रकार उपसर्ग -डी तथा प्रत्यय -कान का मेल उपसर्ग म तथा प्रत्यय -कान के मेल से कर्मवाच्य होता है.

कर्मवाच्य :

गूरू डीतरताबाकान ओलेह मूरीडयाँ.
गुरु की मज़ाक उसके शिष्य द्वारा उड़ाई गई.

कर्त्तृवाच्य :

मूरीड ईतू मनरताबाकान गूरूयाँ.
शिष्य ने गुरु की मज़ाक उड़ाई.

## अभ्यास

भाषा इंडोनेशिया के निम्नांकित कर्त्तृवाच्य वाक्यों को कर्म-वाच्य वाक्यों में परिवर्तित करो :

सहायतार्थ मूल शब्द (धातु रूप) दे दिये गये हैं.

1. ईश्रा मयाँयींकान (याँयी) लागू मरड़.
2. मेरेका मनरीमा (तरीमा) ऊसूल पाक डीरो.
3. श्रोरॉंग ममूजी (पूजी) कवरानीश्रानयाँ.
4. कामी श्राकान मनोलोंग (तोलोंग) ओरॉंग मीसकीन ईतू.
5. कामू मनरबीतकान (तरबीत) बूकू ईतू.

अध्याय 3

# संज्ञा वर्ग के बनाने वाले उपसर्ग एवं प्रत्यय

मूल शब्द की स्थिति के आधार से संज्ञा वर्ग को उपसर्ग एवं प्रत्यय के प्रयोग से प्रस्तुत किया जाता है ; जैसे :

1. उपसर्ग क- जिसके योग से एक नये मूल शब्द को बनाया जाता है ; जैसे :

ताहू जानना

क+ताहू, कताहू जानना

2. प्रत्यय/ - आन योग (एक साथ) /क- /आन/

उपसर्ग (प वर्ग) - पंग / योग (एक साथ) पंग-आन/

उपसर्ग/ पर- / योग (एक साथ) /पर -आन/

इस प्रकार प्रत्यय एवं उपसर्ग द्वारा मूल शब्द के नये रूप उभरते हैं, जिनको दो वर्गों में बाँटा जा सकता है, इनमें एक वर्ग सीमित वर्ग है और दूसरा वर्ग अनेकों संज्ञा शब्दों का निर्माण करता है, जिसको उर्वर वर्ग की संज्ञा दी जा सकती है.

इन दोनों वर्गों को अलग-अलग नीचे प्रस्तुत किया गया है ;

सीमित संज्ञा वर्ग शब्द बनाने वाले प्रत्यय एवं उपसर्ग

1. उपसर्ग/ क- /मूल शब्द रूप संज्ञा एवं अकर्मक क्रिया के साथ.

2. उपसर्ग/ पर- / का प्रयोग मूल शब्द संज्ञा. न- के साथ.

3. उपसर्ग/ प- वर्ग/ का प्रयोग मूल शब्द संज्ञा के साथ.

4. एक साथ (योग) /प -ग्रान / का मूल शब्द संज्ञा एवं क्रिया के साथ प्रयोग.

संज्ञा वर्ग के भिन्न-भिन्न ग्रनेकों रूप (ग्रसीमित वर्ग)

संज्ञा शब्दों के ग्रसीमित रूपों में निम्नांकित प्रत्यय एवं उपसर्ग के प्रयोग द्वारा अनेकों रूप प्रस्तुत किये जा सकते हैं. ये रूप छ; भागों में विभाजित किये गये हैं :

1. /क- / उपसर्ग को गणनात्मक संज्ञा रूपों के साथ जोड़ कर पद रचना की जाती है.

2. /-ग्रान/ प्रत्यय का मूल शब्द संज्ञा एवं क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

3. /क -ग्रान/ का मूल शब्द संज्ञा एवं क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

4. /पंग- / का मूल शब्द संज्ञा एवं क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

5. /पंग -ग्रान/ का मूल शब्द संज्ञा एवं क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

6. /पर -ग्रान/ का मूल शब्द संज्ञा एवं ग्रकर्मक क्रिया के साथ प्रयोग होता है.

कुछ नये प्रत्यय विदेशी भाषाग्रों के; प्रभावों के कारण भी काफी प्रयोग में ग्राने लगे हैं; जैसे : नये संज्ञा रूपों को निर्मित करने में /-ईस/ तथा / -ईसम/ का बहुत प्रयोग किया जाता है.

उदाहरणार्थ :

अ. पंचासीला पंचासीलाईस.

ब. डूरनो डूरनोईसम (धोखा).

काता आवालान -उपसर्ग प- वर्ग (संज्ञा द्योतक)

काता आखीरान -प्रत्यय -आन (संज्ञा द्योतक)

उपसर्ग एवं प्रत्यय का मेल; जैसे :

(प वर्ग) :

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | प+आन | (प- वर्ग) | पन- |
| | | | पम- |
| 2. | पर+आन | | पंग- |
| 3. | क+आन | | पंय- |

4. प्रत्यय -मान -बान तथा बाती.

धातु रूप (क्रिया) एवं विशेषण में प्रत्यय एवं उपसर्ग के जोड़ने से अनेकों नये संज्ञा शब्द बनते हैं. क्रिया से संज्ञा बनाने के लिये क्रिया का 'म'- वर्ग उपसर्ग (म-, मन-, मंभ मय तथा मंग) की 'प'- वर्ग उपसर्ग (प-, पन-, पम पंय, तथा पंग) में उसी व्यंजन परिवर्तन क्रम के आधार से बदला जाता है, परन्तु यह वर्ग सकर्मक क्रिया बोधक 'म'- वर्ग से ही 'प'- वर्ग बनता है तथा विभिन्न रूपों में प्रयुक्त होता है :

कार्य करने वाला अथवा कर्त्ता

जब नियमानुसार क्रिया रूप (म-उपसर्ग+लारी=दौड़ना धातु रूप) के आधार से मलारी=(दौड़ता है) शब्द बनता है, तो इस शब्द को संज्ञा बनाने के लिये 'म'- उपसर्ग के स्थान पर प- उपसर्ग लगाया जाता है. इस प्रकार इस परिवर्तन के द्वारा क्रिया रूप से संज्ञा रूप बनता हैं ;

जैसे :

| धातु रूप | क्रिया रूप | संज्ञा | कर्त्ता | संज्ञा |
|---|---|---|---|---|
| लारी | मलारी | पलारी | दौड़ने | पलारीग्रान |
| दौड़ना | दौड़ता है | | वाला | दौड़ |
| चूरी | मनचूरी | पनचूरी | चोर | पनचूरीग्रान |
| चोरी करना | चोरी करता है | | | चोरी |
| तूलीस | मनूलीस | | पनूलीस | |
| लिखना | लिखता है | | लिखनेवाला (लेखक) | |

तथा संज्ञा शब्द पनूलीसान, लिखित सामग्री.

ब. जिस माध्यम से कार्य किया जाय, इस रूप में भी मूल रूप संज्ञा शब्द ही होना चाहिये; जैसे :

| | | | |
|---|---|---|---|
| हापूस | मंगहापूस | पंगहापूस, | पंगहापूसान |
| मिटाना | मिटाता है | मिटाने वाली वस्तु | मिटाने का कार्य |
| गारीस | मंगागारीस | पंगगारीस | पंगगारीसान |
| रेखा | रेखा खींचता है | रेखा खीचने वाला | रेखायें (पैमाना) |

स. जब मूल शब्द संज्ञा रूप होता है, तो 'प'- वर्ग का प्रयोग इस प्रकार होता है ;

जो व्यक्ति जहाँ कार्य करता है, अथवा रहता है वह संकेत मूल शब्द में ही निहित रहता है ; जैसे :

| | | |
|---|---|---|
| लाऊत | पलाऊत | लाऊतान |
| समुद्र | नाविक | सागर |
| गूनूँग | पंगगूनूँग | पँगूनूँगान. |
| पर्वत | पर्वतारोही व्यक्ति | पर्वतमाला |

द. जब मूल शब्द विशेषण होता है, तो 'प'-वर्ग का प्रयोग इस प्रकार होता है ;

वह व्यक्ति उन गुणों से प्रभावित होता है, जो विशेषण में निहित होते हैं. कभी-कभी भाव वाचक गुणों के आरोप भी रहते हैं.

| विशेषण | संज्ञा | संज्ञा |
|---|---|---|
| मालास | पमालास | पमालासान |
| सुस्त, आलसी | आलसी व्यक्ति, सुस्त आदमी | सुस्ती |
| बसार | पमबसार | पमबसारान |
| बड़ा, शक्तिशाली | उच्च अधिकारी, अफसर | महानता |

ब. वह चीज़ जो किसी व्यक्ति या वस्तु में उन्हीं गुणों का आरोप करती है, जो विशेषण में ही निहित हैं अथवा मूल शब्द से ही संकेतात्मक रूप में स्पष्ट होते हैं; जैसे :

| विशेषण | संज्ञा | संज्ञा |
|---|---|---|
| साकीत | पंयाकीत | पंयाकीतान |
| बीमार | बीमार | बीमारी |
| मानीस | पमानीस | पमानीसान |
| मधुर, मीठा | प्रसाधन सामग्री (कोई भी वस्तु जो किसी व्यक्ति या चीज़ की सुन्दरता बढ़ाती है) | मधुरता |

"प' - उपसर्ग + -'-आन' प्रत्यय का मेल या जोड़े से प्रयोग

"प' -उपसर्ग + 'आन' के मेल से अधिकतर भाववाचक संज्ञायें बनती हैं, कभी-कभी कुछ संज्ञायें स्थान बोधक भी होती हैं.

**नमूने :**

| क्रिया | संज्ञा |
|---|---|
| लायार | पलायार |
| सागर में यात्रा करना | नाविक |
| | पलायारान |
| | सागर की यात्रा अथवा |
| | समुद्री यात्रा |
| तमू | पनमू |
| मिलना | मिलने वाला |
| | पनमूआन |
| | खोज, आविष्कार |
| कूबूर | पकूबूरान |
| दफ़नाना | क़ब्रिस्तान |
| तरबीत | पनरबीत |
| प्रकट होना | प्रकाशक |
| | पनरबीतान |
| | प्रकाशन संस्था |

"पर' + 'आन' का जोड़ा या मेल भी संज्ञा शब्दों को ही बनाता है, परन्तु केवल 'प'- वर्ग उपसर्ग ही बिना -'आन' प्रत्यय के प्रयोग के भी संज्ञा शब्द का निर्माण कर सकता है, क्योंकि सकर्मक क्रिया ही धातुरूप में इस निर्माण का आधार बन सकती है, परन्तु 'पर'- उपसर्ग संज्ञा का उपसर्ग तभी बन सकता है, जब प्रत्यय -आन के जोड़े के साथ उसका प्रयोग

किया जाये, क्योंकि अकर्मक क्रिया का उपसर्ग 'बर' ही पर-उपसर्ग (संज्ञा बोधक) होता है. अतएव 'पर' -उपसर्ग संज्ञा का निर्माण अकेले नहीं कर सकता, इसीलिये उसे -आन प्रत्यय के जोड़े की आवश्यकता होती है तथा उपसर्ग लगने के पश्चात् यदि प्रत्यय लगाया जाय, तो अर्थ पर प्रत्यय का विशेष प्रभाव पड़ता है.

**नमूने** :

| क्रिया | संज्ञा |
|---|---|
| बरजालान | परजालानान |
| टहलना | यात्रा |
| बरकूमपूल | परकूमपूलान |
| एकत्रित होना | समुदाय |
| बरसमबूँयीं | परसमबूयींग्रान |
| छिपना | छिपने का स्थान |

प्रत्यय आन (संज्ञा द्योतक)

मूल शब्द में -'आन' प्रत्यय जोड़कर अनेकों संज्ञा शब्द बनाये जाते हैं, क्योंकि प्रत्यय -'आन' ही एकमात्र संज्ञा द्योतक है.

प्रत्यय -'आन' के द्वारा बनाई गई संज्ञायें विभिन्न रूपों में प्रकट होती हैं, इन रूपों का संकेत अर्थ से ही स्पष्ट होता है.

अ. मूल शब्द में निहित किसी कार्य का परिणाम :

| क्रिया | संज्ञा |
|---|---|
| लूकीस | पलूकीस |
| चित्र बनाना | चित्रकार |
| | लूकीसान |
| | चित्र |
| आजार | पंगाजार |
| शिक्षा देना | शिक्षक |
| | आजारान |
| | शिक्षा |

ब. वह स्थान, जिसका मूल शब्द में संकेत होता है :

| | |
|---|---|
| कुरूँग | कुरूँगान |
| जेल में डालना या | जेल अथवा |
| पिंजड़े में करना | पिंजड़ा |
| कूबूर | कूबूरान |
| दफ़नाना | क़ब्र |

स. कोई वस्तु या औज़ार जिसका कार्य मूल शब्द के संकेत रूप में छिपा हुआ है.

| | |
|---|---|
| तीमबाँग | तीमबाँगान |
| तौलना | तराज़ू |
| ऊकूर | ऊकूरान |
| नापना | नाप |

द. मूल शब्द में कार्य का कर्म निहित होना :

| | |
|---|---|
| पाके | पाकेआन |
| इस्तेमाल या पहनना | वस्त्र |
| माकान | माकानान |
| खाना, भोजन करना | भोजन या खाने की चीज़ें |

ई. मूल शब्द अथवा उसके दोहराने के बाद जो समूह वाचक संज्ञा का रूप बनता है, उसमें प्रत्यय -'आन' जोड़ दिया जाता है, परन्तु उसका मूलाधार संज्ञा का मूल शब्द ही होता है.

**नमूने :**

| | |
|---|---|
| बूआह | बूआह बूआहान |
| फल | विभिन्न प्रकार के फल |
| सायूर | सायूर सायूरान |
| सब्जी | विभिन्न प्रकार की सब्जियाँ |
| कोतोर | कोतोरान |
| गन्दा | गन्दगी अथवा गन्दी चीज़ें |

(क+अान) का जोड़ा सदैव ही संज्ञा भाववाचक बनाता हैं.

इसका प्रयोग भाषा इंडोनेशिया में बहुत अधिक होता है.

उपसर्ग 'क'- एवं उपसर्ग ·क- तथा प्रत्यय -अान का जोड़ा :

(क+आन)

जैसे :

अ. क+तूआ (कतूआ, सभापति)

ब. क+माजू+अान

कमाजूआन, प्रगति

अ. उपसर्ग 'क'- के प्रयोग द्वारा केवल तीन ही संज्ञा शब्द प्रकाश में आते हैं :

| | |
|---|---|
| तूआ | कतूआ |
| पुराना या बुड्ढा | सभापति |
| हंडाक | कहंडाक |
| इच्छा | अभिलाषा |
| कासीह | ककासीह |
| प्रेम | प्रेमी अथवा प्रेमिका |

ब. (क+ -अान) का मेल अधिकतम भाववाचक संज्ञायें बनाता है. कभी-कभी इस प्रकार बने हुये संज्ञा शब्द गुणों का भी संकेत देते हैं :

भाववाचक संज्ञायें : (क+अान)

| | |
|---|---|
| बाडोह | कबाडोहान |
| मूर्ख | मूर्खता |
| कजाम | ककजामान |
| क्रूर | क्रूरता |
| गारॉंग | कगीरॉंगान |
| प्रसन्न | प्रसन्नता |

ब. स्थान सूचक संज्ञा शब्द

| | |
|---|---|
| डीयाम | कडीयामान |
| रहना | रहने का स्थान |
| राजा | कराजाग्रान |
| राजा | राज्य का क्षेत्र |

प्रत्यय -मान, वान तथा वाती

प्रत्यय -'मान' -'वान' एवं 'वाती' गुणबोधक शब्द हैं और संज्ञा के साथ जोड़ने से उस संज्ञा के निहित गुणों को पूर्ण रूपेण प्रकट करके एक शक्तिशाली स्वरूप प्रदान करते हैं, भाषा इंडोनेशिया पर संस्कृत भाषा का यह प्रभाव इन प्रत्ययों के माध्यम से स्पष्ट है. प्रथम एवं द्वितीय प्रत्यय (-मान एवं -वान) पुल्लिग संज्ञा शब्द बनाते हैं, तथा अन्तिम 'वाती' स्त्रीलिंग का द्योतक है.

**नमूने :**

| | |
|---|---|
| हारता | हारतावान |
| धन, दौलत | धनवान |
| नगारा | नगाराबान |
| राज्य | राजनीतिज्ञ |
| सेनी | सेनीमान |
| कला | कलाकार |
| | सेनीबाती कलाकर्त्री (कलावती) |
| ओलाहरागा | ओलाहरागावान |
| खेल | खिलाड़ी युवक |
| | ओलाहरागावाती |
| | खिलाड़ी स्त्री (युवती) |

| शब्द | |
|---|---|
| पीडातो | भाषण |
| बाहबा | कि (भाव) |
| बायाँक | बहुत से (संख्या) (परिमाण सूचक) |
| पारा (पारा ईबू) | बहुवचन सूचक (मातायें) |
| आँगगोता | सदस्य |
| मनजाडी | हुआ था, होता है |
| आकतीफ़ | चुस्त, तेज़ |
| ऊनतूक | को, के लिये |
| हीडाँगान | खाने पीने का प्रस्तुत किया हुआ सामान |
| डीसबाबकान | किसी कारण द्वारा किया गया कार्य होता है (कर्म वाच्य) |
| पारा ऊनडाँगान | अतिथिगण |
| ममाजूकान | उन्नति करता है, आगे बढ़ाता है |
| तरसबूत | उपरोक्त |
| बारांग तरसबूत | ऊपर कही हुई वस्तु |
| आगार | कि, यदि |
| आपा आपा | जो कुछ भी |
| मंगहालाँगी | रुकावट डालता है, अवरुद्ध करता है |
| डीरामेकान | नवजीवन संचरित किया जाता है |

| | |
|---|---|
| चूकूप | काफ़ी |
| मनारीक | खींचने वाला है, आकर्षण दिलाने वाला है |
| मीनमान | पेय पदार्थ |
| डीसाजीकान | प्रस्तुत किये गये हैं |
| ममाके | पहनते हैं, इस्तेमाल करते है |
| बरगमरलापान | चमकीलापन होता है, भिलमिलाहट होती है |

मूल शब्दों से संज्ञा रूप प्रस्तुत करो और उनका वाक्यों में प्रयोग करो

कूमपूल, माजू, तूआ, लूकीस, हीआस, लायार, याँयीं, तारी, हालाँग, ऊसाहा, गूना, हीडाँग, हारता, तमू.

**शब्द**

1. पुल्लिग एवं स्त्रीलिंग (संज्ञा द्योतक)
2. परिवर्तन (क्रिया एवं विशेषण का संज्ञा के रूप में)

भाषा इंडोनेशिया में व्यक्ति वाचक संज्ञा शब्द बड़े अक्षरों में लिखे जाते हैं ; जैसे :

| | |
|---|---|
| गूनूँग कावी | कावी पर्वत |
| काली चीतारूम | चीतरूम नदी |
| तुलसीदास | सुकार्नो, तथा आईपरोजीडी |

देशों के नाम के आधार से राष्ट्रों को संवोधित किया जाता है तथा देश के नाम से प्रथम 'बाँगसा' शब्द का प्रयोग किया जाता है और ओराँग (मनुष्य या पुरुष) का प्रयोग करने से उस देश के नागरिक का बोध होता है.

उदाहरणार्थ :

| | |
|---|---|
| नगरी जर्मन | : जर्मनी, वाँगसा जर्मन, जर्मनी का नागरिक. ग्रोराँग जर्मन, जर्मन व्यक्ति. |
| नगरी बलानडा | : हॉलैंड वाँगसा बलानडा, हॉलैंड का नागरिक ग्रोराँग वलानडा, डच व्यक्ति |
| नगरी इंडोनेसिया | : इंडोनेशिया वाँगसा इंडोनेसिया. इंडोनेशिया का नागरिक ग्रोराँग इंडोनेसिया, इंडोनेशिया का व्यक्ति |

ग्रक्सर देश के नाम से पहले 'नगारा' या नगरी जोड़ा जाता है, जो राष्ट्र का द्योतक है :

| | |
|---|---|
| नगारा इंगरीस | इंगलैंड |
| नगारा तीओंगहवा | चीन |

भाषा इंडोनेशिया में लिंग भेद नहीं होता, परन्तु विदेशी भाषाग्रों के प्रभाव से (संस्कृत तथा ग्ररबी) स्त्रीलिंग एवं पुँल्लिग का बोध कुछ शब्दों तक ही सीमिति है :

**संज्ञा**

| पुँल्लिग | स्त्रीलिंग |
|---|---|
| ग्रायाह | ईबू |
| पिता | माता |
| पामान | बीबी |
| चाचा | चाची |
| काकेक | नेनेक |
| दादा | दादी |
| सूग्रामी | इसतरी |
| पति | पत्नी |

| | |
|---|---|
| माहासीसवा | माहासीसवी |
| विश्वविद्यालय का विद्यार्थी | विश्व विद्यालय की छात्रा |
| डेवा | डेवी |
| देवता | देवी |
| पमूडा | पमूडी |
| युवक | युवती |
| पूतरा | पूतरी |
| पुत्र | पुत्री |
| सनीमान | सनीवाती |
| कलाकार | कलावती |
| बीड़ूआन | बीड़ूग्रानीता |
| संगीतज्ञ, गायक | गायिका |
| राजा | रातू |
| राजा | रानी |
| तूग्रान रूमाह | योंयाँ रूमाह |
| मेजवान | गृहिणी |

ग्रन्य पुँल्लिग मंज्ञा शब्दों के लिये 'लाकी लाकी' ग्रथवा 'ललाकी हैं जो संज्ञा शब्दों के बाद में रक्खे जाते हैं. स्त्रीलिंग के लिये 'परमपूग्रान' शब्द का प्रयोग होता है, तथा जानवरों के लिये 'जानतान' (पुँल्लिग) तथा वेतीना (स्त्रीलिंग) के संकेत हैं.

उदाहरणार्थ :

| पुँल्लिग | स्त्रीलिंग |
|---|---|
| ग्रानाक लाकी, | ग्रानाक परमपूग्रान |
| (ललाकी) लड़का | लड़की |
| काकाक लाकी लाकी | काकाक परमपूग्रान |
| वड़ा भाई | बडी बहिन |
| सींगा जानतान | सींगा बतीना |
| शेर | शेरनी |

'ग्रोराँग' शब्द एक वर्ग का प्रतीक है, इससे लोगों, पुरुषों एवं व्यक्तियों का संकेत मिलता है.

**नमूने :**

ग्र. ग्रोराँग बरकाता.
लोग कहते हैं.

ब. ग्रोराँग गीला.
पागल मनुष्य.

स. ग्रोराँग वीयासायाँ बोहोंग.
लोग ग्रक्सर झूठ बोलते हैं.

**परिवर्तित स्वरूप**

1. धातुरूप (क्रिया) एवं विशेषण का प्रयोग संज्ञा की भाँति भी किया जा सकता है, यदि वह शब्द संबंध बोधक शब्दों से पहले रक्खे जायें.

**नमूने :**

ग्र. **बरात** ग्रोराँग ईतू सरातूस कीलोगराम.
उस व्यक्ति का वजन सौ किलोग्राम है.

ब. डालाय डानाग्रौ ईनी सपूलूह मेतर.
इस झील की गहराई दस मीटर है.

2. ग्रक्सर धातुरूप (क्रिया) एवं विशेषण का प्रयोग 'याँ' प्रत्यय को जोड़कर संज्ञा की भाँति किया जाता है.

**नमूने :**

ग्र. कूडा ईतू लारीयां चपात.
वह घोड़ा तेज भागता है.

ब. तीयांग ईतू तींगगीयाँ डूग्रा पूलूह् मेतर.

उस पोल की ऊँचाई बीस मीटर है.

निम्नांकित वाक्यों में क्रिया एवं विशेषण शब्दों को संज्ञा रूपों में परिवर्तित करो :

1. आनाक ईनी मनाँगीस (ताँगीस) ग्रामात करास.
2. जमबातान ईनी पानजाँग तीगा रातूस मेतर.
3. रामबूतयाँ बरवारना चोकलात.
4. तामान ईनी लूआस डूग्रा रातूस हेकतार.
5. लीलीन ईनी मयाँला ग्रामात बाईक.

अध्याय 4

# सर्वनाम एवं उसके सूचक शब्द

1. पुरुषवाचक सर्वनाम
2. संबंधवाचक सर्वनाम
3. प्रभावोत्पादक सर्वनाम
4. अनिश्चयवाचक सर्वनाम

पुरुषदाचक सर्वनाम इस प्रकार हैं :

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | साया | अथवा | आकू | मैं |
| | कामू | अथवा | एंगकाऔ | तुम |
| ईआ, | डीया | अथवा | बलीआऔ | वह |
| | कामी | अथवा | कीता | हम |
| | मेरेका | | | वे |

**नोट :** 'बलीआऔ' का प्रयोग उच्च पदासीन महानुभावों के लिए आदरसूचक शब्द के रूप में किया जाता है. 'कामी' शब्द का प्रयोग 'हम सब' के अर्थ में तो होता है. परन्तु जिससे वार्ता-लाप किया जाता है वह इसकी सीमा में नहीं आता.

'कीता' शब्द का प्रयोग 'हम सब' के अर्थ में होता है, परन्तु जिससे वार्तालाप किया जाता है, वह व्यक्ति भी उसमें सम्मिलित हो जाता है.

परन्तु कभी-कभी प्रयोग के आधार से कोई भी इंडोनेशिया का नागरिक किसी भी भारतीय से कह सकता है. हमने (कामी) सन् 1945 में अपनी स्वतंत्रता की घोषणा की थी.

किन्तु जब हम कहते हैं :

हम (कीता) बीसवीं शताब्दी में रह रहे हैं, तो अर्थ में व्यापकता आ जाती है.

विवाहित महिलाओं के लिए : योंयाँ (योयाँ योयाँ बहुवचन)

अविवाहित युवतियों के लिए : नोना (नोना नोना ब० व०)

पुरुषों के लिए : तूआन, सूडारा (तूआन तूआन ब० व०)
(सूडारा सूडारा ब० व०)

स्त्रियों के लिए आदरसूचक शब्द : ईबू, (ईबू ईबू ब० व०)

अधिक अवस्था के अथवा आदरणीय व्यक्तियों के लिए :

पाक, बापाक (बापाक बापाक ब० व०)

यह भी प्रचलित है कि वार्तालाप में किसी भी व्यक्ति का आदरपूर्वक नाम लिया जाता है, अथवा नाम से पहले 'पाक' शब्द का प्रयोग किया जाता है, जो बापाक का ही संक्षिप्त रूप है.

बापाक अथवा पाक सुचिप्तो सफल अध्यापक थे

पाक सुचिप्तो आडालाह गूरू याँग बाईक.

बराबर के लोगों से वार्तालाप करते हुए; जैसे : मित्र, संबंधी तथा बच्चों आदि का नाम लेकर पुकारा जाता है, अथवा खिताब या पेशे के आधार से संबोधित किया जाता है.

लता के लिए :

क्या तुमने पाकीज़ा फिल्म देखी है ?

लता सूडाह मलीहात पिलेम पाकीज़ा ?

डॉक्टर के लिये :

क्या मैं आपको दूरभाष कर सकता हूँ ?

बोलेहकाह साया मनीलपोन डोकतर ?

संबंध सूचक शब्दों का प्रयोग सदैव ही संज्ञा के बाद किया जाता है.

संबंधबोधक शब्द :

साया, आकू (कू), मेरा अथवा मेरी.

'सूडारा', 'कामू' (मू), तथा एंगकाऔ (काऔ,) तुम्हारा, तुम्हारी 'ईआ', 'डीआ' अथवा 'याँ', उसका, उसकी.

परन्तु 'कू', 'मू' और 'याँ' संज्ञा के बाद ही उसके साथ जोड़ दिये जाते हैं ;

उदाहरणार्थ :

| | |
|---|---|
| तोपी साया, तोपीकू | मेरी टोपी |
| रूमाह कामू, रूमाहमू | तुम्हारा, आपका घर |
| तोको कामी | हमारी दूकान |
| डूनीया कीता | हमारा संसार |
| माकानान मेरेका | उनका भोजन |
| डासीयाँ, डासी डीया | उसकी टाई |

'कू', 'मू' तथा 'याँ' संबंधसूचक अव्ययों के साथ भी जोड़े जाते हैं ; जैसे :

| | |
|---|---|
| कपाडाकू | मुझको, मेरे लिए |
| डीमूकामू | तुम्हारे, आपके सामने |
| ओलेहयाँ | उसके द्वारा |

'याँ' का प्रयोग पुरुषवाचक शब्दों में अथवा चीजों के लिये भी किया जाता है.

'याँ' का प्रयोग कर्म की भाँति पुरुषवाचक सर्वनाम एवं वस्तुओं के लिये भी किया जाता है :

ईआ ममूकूल साया.
उसने मुझको मारा.
ईआ मंगेताहूईयाँ.
वह उस वस्तु को जानता था.

हिन्दी के संबंधवोधक शब्द मेरा, मेरी, तुम्हारा, तुम्हारी उसका, उसकी अथवा 'विनोवा जी की पुस्तक'.

भाषा इंडोनेशिया में 'पूइयाँ' शब्द का प्रयोग किया जाता है.

ईनी पूइयाँ मू ?
क्या यह तुम्हारी वस्तु है ?
बूकू ईनी पूईयाँ बिनोवा जी.
यह बिनोवा जी की किताब है.

स्ववाचक सर्वनाम मैं स्वयं, तुम स्वयं तथा वह स्वयं के लिये 'सडीरी' शब्द का प्रयोग होता है :

साया सेंडीरी मलीहातयाँ
मैंने स्वयं उसको देखा.
डीया सडीरी मंगऊन्डूरकान डीरी.
उसने स्वयं इस्तीफ़ा दे दिया.

'संडीरी' शब्द का अर्थ 'अपना' और 'अकेला' के रूप में भी होता है :

ईतू मोबीलयाँ सडीरी.
वह उसकी अपनी कार है.
ईआ परगी सडीरी.
वह अकेला गया,

अनिश्चयवाचक सर्वनाम :

| | |
|---|---|
| ओराँग | एक, आदमी, लोग |
| ससओराँग | कोई आदमी या कोई व्यक्ति |
| सालाह् सओराँग | कई व्यक्तियों में कोई एक आदमी |
| बाराँग सीआपा | कौन, कोई भी |
| सीआपा सीआपा | कोई भी व्यक्ति, या किसी भी व्यक्ति |
| मासींग मासींग | प्रत्येक व्यक्ति |
| ससूआतू | कोई व्यक्ति, कोई चीज़ |
| आपा आपा | कोई वस्तु, कोई बात |
| ताक सूआतूपून | कोई भी नहीं, कुछ भी नहीं |
| सगाला ससूआतू | प्रत्येक वस्तु, सभी, सब |

**नमूने :**

ओराँग हारूस माती.
मनुष्य मरणशील है.
ससओराँग तलाह् ममतीक बूँगा कीता.
किसी व्यक्ति ने हमारे फूल तोड़ लिये हैं.
सालाह् सओराँग डारी कीता सालाह्.
हम सब व्यक्तियों में से कोई एक व्यक्ति ग़लत है.
मासींग मासींग मनडापात ओलेह् ओलेह्.
प्रत्येक व्यक्ति को भेंट की वस्तु मिली है.
आडा ससूआतू डीसाना.
वहाँ पर कोई है.
रूपायाँ आडा आपा आपा डीसीतू.
ऐसा प्रतीत होता है, कि वहाँ कुछ है.
ताक ससूआतूपून समपूरना.
कोई भी सम्पूर्ण नहीं है.

## वार्तालाप के वाक्यांश

| | |
|---|---|
| सलामत पागी | नमस्कार प्रातः |
| सलामत सीयाँग | नमस्कार शुभ दिवस |
| सलामत मालाम | नमस्कार शुभ रात्रि |
| आपा खाबार | क्या समाचार है<br>आप कैसे हैं ? |
| बाईक, खाबार बाईक | भली प्रकार, आनंदपूर्वक |
| तरीमा कासीह | धन्यवाद |
| तरीमा कासीह बायाँक | अनेकों धन्यवाद |
| सलामत माकान | तृप्तिपूर्ण भोजन |
| सलामत तीडोर | शान्तिमय शुभ निद्रा |
| सलामत | बधाई, मुबारक |
| सलामत जालान | आपकी शुभ यात्रा हो |
| सलामत तींगगाल | शुभ स्थान का आगमन एवं ठहरना |
| सामपे बरतमू लागी | दूसरो बार मिलने तक,<br>शुभ कामनायें |
| मारी मासूक | कृपया प्रवेश करें, अन्दर आयें |
| सीलाकान मासूक | कृपा करके अन्दर आयें. |
| सलामत डाताँग | आपका शुभ आगमन हो |
| मआफ़कान | क्षमा कीजिये |
| परमीसी | आज्ञा दीजिये |
| मारी कीता परगी | आइये, हम सब चलें |

## संबंधवाचक सर्वनाम

(काता गानती रेलातीफ़)

भाषा इंडोनेशिया में संबंध वाचक सर्वनाम, याँग, 'बाराँगसी अापा', 'आपा' 'सीआपा' तथा 'मानो' हैं, जो हिन्दी के संबंध वाचक सर्वनाम कौन, जो, वह या उसके सूचक हैं; जैसे :

| | |
|---|---|
| याँग | जो (व्यक्ति) |
| बाराँग सीअापा | जो कोई व्यक्ति |
| आपा | वह, जो |
| सीआपा | कौन |
| माना | जो |

अ. सीआपा (मनुष्यों के लिये) तथा माना (पशुओं एवं वस्तुओं के लिये).

ब. बाराँग सीआपा तथा अापा स्वतंत्र संबंध सूचक सर्वनाम हैं.

स. याँग सर्वव्यापी है और कौन, जो अथवा उस व्यक्ति का संबंध सूचक है.

**नमूने :**

ओराँग याँग तलाह मनोलोंग कीता, आडालाह पामानकू

जिस व्यक्ति ने हम सबकी सहायता की, वह मेरे चाचा हैं.

गाडीस याँग सूडारा लीहात ताडी, आडालाह ईपारकू.

जिस लड़की को आपने अभी देखा है, वह मेरी साली है.

ईनीलाह रूमाह याँग साया चारी.

यही वह मकान है, जिसको (जो) मैं खोज रहा हूँ.

बाराँग सीअापा माकान ईकान ईतू, अाकान माती.

जो कोई भी व्यक्ति उस मछली को खायेगा, मर जायेगा.

आपा याँग साया लीहात ताडी, मंगहेरानकान साया.
अभी वह जो मैंने देखा है, उससे मुझे आश्चर्य हुआ है.
सीआपा नामा सूडारा ?
आप का क्या नाम है ? (आप कौन नाम के हैं ?)
ओराँग कपाडा सीआपा तूआन बरीकान ऊआँग ईतू,
आडालाह तमानकू.
वह व्यक्ति, जिसको आपने रुपये दिये हैं, वह मेरा मित्र है.
पाचोल डेंगान माना ईआ मंगगाली लूबाँग ईतू,
आडालाह पूइयाँ साया.
उस फावड़े से जिससे उसने सूराख़ किया, वह फावड़ा मेरा है.

परन्तु इन उपरोक्त दोनों उदाहरणों का प्रयोग प्रायः इस प्रकार भी होता है :

ओराँग याँग तूआन बरी ऊआँग ईत, आडालाह तमानकू
वह व्यक्ति जिसको आपने रुपये दिये हैं, वह मेरा मित्र है.
पाचोल याँग डीपाकेयाँ ऊनतूक मंगगाली लूबाँग ईतू, आडालाह पूईयाँ साया.
जिस फावड़े का प्रयोग उसने सूराख करने के लिये किया है, वह फावड़ा मेरा है.

**नोट** : संबंधसूचक सर्वनाम याँग (जिसका, जिसकी) के बाद संज्ञा का प्रयोग होता है, जिसकी विशेषता बतलाई जाती है, परन्तु संज्ञा के साथ प्रत्पय -'याँ' का भी प्रयोग होता है; जैसे :

आनाक याँग बूकूयाँ हीलाँग ईतू, आडालाह आडीक साया.
वह लड़का जिसकी पुस्तक खो गई है, वह मेरा छोटा भाई है.
रूमाह याँग आतापयाँ मेराह ईतू, आकान डीरोमबाक.

अथवा

रूमाह याँग बरआताप मेराह ईतू, आकान डीरोमवाक.

वह मकान जिसकी लाल छत है, उसको गिरा दिया जायेगा.

स्थान सूचक क्रिया विशेषण तमपात (स्थान सूचक) क्रिया विशेषण शब्द का प्रयोग भी संबंध सूचक सर्वनाम की भाँति ही होता है.

कोता तमपात ईआ तींगगाल, साँगात सेपी.

जिस नगर में वह रहता है, वह स्थान सूना है.

**शब्द**

| | |
|---|---|
| मलाहीरकान | जन्म देता है. |
| माँगकात | राजा या आभिजात्य वर्ग के व्यक्ति की मृत्यु |
| मनींगगाल डूनीया | मर जाना, साधारण व्यक्तियों की मृत्यु |
| तरलामबात | (अधिकतम) सबसे देर में |
| पंगगूबाह | रचयिता, रचना करने वाला |
| तरकनाल | सर्व विदित |
| पमबूआँगान | देश निकाला देना, निर्वासित होना (निर्वासन) |
| पूलाऔ | द्वीप |
| बरकाराँग | पथरीला |
| लाऊतान हीनडीया | हिन्द महासागर |
| रूमाह हानतू | प्रेतात्माओं (भूतों) का घर |
| बूरूँग कनीलाँग | इंडोनेशियाई पक्षी लबा |
| साराँग | घोंसला |

| | |
|---|---|
| पाँगेरान | राजकुमार |
| पाहलावान | नायक, विजेता, शहीद |
| गागाह बरानी | वीर, हिम्मती |
| बरबाऊ | महकता है |
| बूसूक | बुरा |
| ममपरकनालकान | परिचय कराता है |
| पेसता | उत्सव |
| ऊलाँग ताहून | जन्म दिन |
| बनूश्रा | महाद्वीप |
| बकास | पूर्व, पहले का, भूतपूर्व |
| मंगूनजूँगी | निरीक्षण करता है |
| पोहोन श्रारेन | एक प्रकार का पाम वृक्ष |
| मनाकूतकान | डर पैदा करने वाला होता है |
| मनचरीताकान | वर्णन करता है |
| तरयाँता | प्रतीत होना |
| काबार बोहोंग | झूठी खबर |
| पूजाँगा | कवि |
| तरमशहूर | सर्व प्रसिद्ध |
| डीतीमपा | मारा गया, चोट की गई |
| बानजीर | बाढ़ |
| तरलूका | घायल, घायल हुश्रा |
| डीतेमबाक माती | गोली से मार दिया गया था |
| तूनाँगान | मँगेतर |
| पपराँगान | युद्ध |
| कूतू बूसूक | खटमल |
| पनूह डेंगान | भरा हुश्रा, द्वारा भरा गया |
| मंगश्रालीर | बहता है |

